जानना। यह अनुभव अमूलक नहीं है, क्योंकि शिवत्व के आवरण-रूपी मल की निवृत्ति होने के साथ ही साथ जिस स्वरूप का प्रकाश होता है बौद्धज्ञानजनित बौद्ध-अज्ञान की निवृत्ति के बाद हृदय में प्रकाशित हो उठता है। यही जीवन्मुक्ति की सूचना और और मानव-जीवन की परिपूर्ण सार्थकता है। देहान्त होने पर बुद्धिरूपी घड़े के फूट जाने पर आत्मा शिवरूप में विराजमान होता है, बुद्धि का प्रश्न तब फिर नहीं रहता। यह प्राप्ति किसी नूतन वस्तु की प्राप्ति नहीं है। आत्मा, जो स्वयं शिवरूपी है, विस्मृत हो गया था, विस्मृति के हटने पर स्मृति का पुनः उदय होने से आत्मा शिवरूप में प्रतिष्ठित होता है। यह उसका परम लाभ है। इसके लाभ के बिना केवल कैवल्य अवस्था में स्थित होकर कर्म के अतीत होने पर भी पशुत्व के निवृत्त न होने से पूर्णत्व-लाभ शेष रह जाता है। कालान्तर में उस मल को हटाना अत्यन्त आवश्यक हो जाता है, क्योंकि जब तक वह मल नहीं हटाया जाता तब तक आत्मा का अपना स्वरूपभूत शिवत्व अप्राप्त ही रह जाता है।



# मनुष्यत्व

प्राचीन हिन्दूशास्त्र में—केवल हिन्दूशास्त्र में ही नहो, अन्यान्य देशों के धर्म-शास्त्रों में भी इतर प्राणियों के जीव-देह की अपेक्षा मानव-देह को अधिक उत्कृष्ट माना गया है। भगवान् श्रीशंकराचार्य ने मनुष्यत्व, मुमुक्षुत्व तथा महापुरुष-संश्रय—इन तीनों को अति दुर्लभ पदार्थ के रूप में वर्णन किया है। कहने की आवश्यकता नहीं कि इन तीनों में भी मनुष्यत्व ही प्रधान है; क्योंकि मनुष्य-देह की प्राप्ति हुए बिना मुक्ति की इच्छा तथा महापुरुष या सद्‌गुरु का आश्रय प्राप्त करना सम्भव नहीं है। चौरासी लाख योनियों के बाद प्राकृतिक विधान से सौभाग्यवश मनुष्य-देह की प्राप्ति होती है। चौरासी लाख योनियों में स्थावर-जङ्गम सबका समावेश है। स्वेदज, उद्भिज और जरायुज—इन त्रिविध प्राणियों में जरायुज श्रेष्ठ हैं तथा जरायुजों में मनुष्य श्रेष्ठ होता है। चौरासी लाख योनियों में जो क्रम-विकास की धारा दीख पड़ती है, वह केवल प्राकृतिक क्रम का अवलम्बन करके काल-राज्य में अभिव्यक्त होती है। इन सब योनियों में ज्ञान और शक्तिगत जो तारतम्य दीख पड़ता है, उसके मूल में कर्मगत वैचित्र्य नहीं है। वह केवल प्राकृतिक व्यापार है। एक ही देह में जैसे क्रमशः बाल्य, यौवन और वार्द्धक्य का विकास होता है, उसी प्रकार एक ही मूल जीवन-धारा में क्रमशः निम्न कोटि के जीव से आरम्भ करके अधिक-अधिक उत्कृष्ट जीव-जाति की अभिव्यक्ति हुआ करती है। इस आरोहक्रम में प्रकृति का स्वाभाविक विवर्तन ही एकमात्र नियामक होता है। जिस नियम में अव्यक्त सत्ता किसी निर्दिष्ट क्रम के प्रवाह में अभिव्यक्ति की ओर अग्रसर होती है, उसी नियम में आदि-जीव-स्पन्द प्रकृति के सहयोग से क्रमशः आधार के क्रमविकासमूलक अपने क्रमविकास के मार्ग में धीरे-धीरे अग्रसर होता है। एक विचित्र शक्ति प्रकृति में निहित रहती है और विशिष्ट देह में यथासमय इन सभी शक्तियों का विकास होता है।

अन्नमय कोष का विकास पहले होता है। इस विकास से ही असंख्य जीव-योनियों का अतिक्रमण संघटित होता है। क्रमशः अन्नमय कोष में प्राण शक्ति के अधिकाधिक विकास के फलस्वरूप अन्नमय कोष की पुष्टता के साथ-साथ प्राणमय कोष का भी विकास होता जाता है। प्राणमय कोष के विकास के फलस्वरूप क्रमशः अति जटिल प्राणचक्रों की अभिव्यक्ति होती है यह। प्रसिद्ध है कि आत्मसंवित् पहले प्राण में परिणत होकर देह के भीतर व्यापक भाव से क्रिया करती है। यह प्राणशक्ति की क्रिया विभिन्न श्रेणियों में विभक्त होती है। परन्तु इन समस्त शक्तियों के संचालन के लिये विभिन्न मार्ग आवश्यक हैं। इन सब मार्गों को नाड़ी या शिरा कहते हैं। अभिव्यक्ति के नियम के अनुसार जैसे प्राणशक्ति के विभिन्न स्तर हैं, उसी प्रकार इन नाड़ियों के भी पृथक्-पृथक् स्तर हैं। नाड़ीचक्र की यह जटिलता

क्रमशः प्राणशक्ति के विकास के साथ-साथ वर्द्धित होती है। पश्चात् ऐसा समय आता है, जब प्राणमय कोष मनोमय कोष में परिणत हो जाता है। इस परिणति के समय देह का आमूल परिवर्तन घटित होता है; क्योंकि उस समय केवल प्राणशक्ति के संचालन के मार्ग के अतिरिक्त मनोमय शक्ति के संचालन का मार्ग भी प्रकाशित होने लगता है। इसको मनोवहा नाड़ी कहते हैं। प्राणवहा नाड़ी जैसे अनेक प्रकार की होती है, उसी प्रकार मनोवहा नाडी तदपेक्षा और भी अधिक वैचित्र्य से युक्त होती है।

मनोमय कोष की अभिव्यक्ति और मनुष्य-देह की अभिव्यक्ति समकाल में सम्पादित होती है। अतएव प्राणमय कोष का पूर्ण विकास और मनोमय कोष का पूर्वाभास लेकर ही चौरासी लाख योनियों की परिसमाप्ति होती है। मनोमय कोष का विकास और मनुष्य-देह का उद्भव एक ही बात है। चौरासी लाख योनियों के अवसान की ओर पशु आदि में मानवोचित वृत्तियों का कुछ पूर्वाभास देखने को मिलता है। ये सारी वृत्तियाँ मानसिक वृत्तियों के रूप में ही प्रतीत होती हैं, परन्तु ये मन के आभास-मात्र हैं। प्रकृत मन उस समय भी अवगत नहीं होता। एकमात्र मनुष्य-देह में ही यथार्थ मनोमय कोष की स्थिति और क्रिया सम्भव है। मनुष्य-देह में विचार और विवेकशक्ति क्रमशः प्रस्फुटित होती है। शुभ और अशुभ सत् और असत्—इन दोनों की विचारपूर्वक विवेचना करने का सामर्थ्य मनुष्य में ही सम्भव है। मानव-देह में मन की अभिव्यक्ति के साथ-साथ अहंमति या अभिमान का उद्भव और विकास घटित होता है। मनुष्य के सिवा अन्य पशु-योनियों में यह अभिमान स्पष्ट रूप से उदित नहीं होता। इस अभिमान से व्यक्तित्व के बोध का सूत्रपात होता है तथा मैं और तुम, इन दोनों भावों के बीच भेदज्ञान का आविर्भाव सम्भव होता है। यह अभिमान क्रियमाण कर्म और उपभुज्यमान फल—दोनों ही ओर समभाव से वृद्धि को प्राप्त होता है, अर्थात् एक ओर जैसे कर्तृत्वाभिमान उत्पन्न होकर अपने को कर्त्तारूप में परिचित कराता है, दूसरी ओर उसी प्रकार भोक्तृत्वाभिमान के प्रभाव से अपने को सुख-दुःख के भोक्ता के रूप में परिचित कराता है। कर्म करना और कृतकर्म का फल भोग करना, दोनों के मूल में देह के साथ तादात्म्य-बोध निहित रहता है। यह तादात्म्य-बोध अविवेक के द्वारा उत्पन्न हुआ है और यही एक ओर जैसे कर्मानुष्ठान में प्रवृत्ति का हेतु है, दूसरी ओर उसी प्रकार कर्मफल-भोग का भी हेतु है। यही सांसारिक जीवन का वैशिष्ट्य है।

इससे समझा जा सकता है कि जीव मनुष्य-देह में प्रकट होने के बाद से संसारी बनकर अपने-अपने संस्कार के अनुसार प्रकृति के राज्य में शुभाशुभ कर्म करता रहता है और उसका फल भोग करने के लिये कर्मानुरूप देह ग्रहण करने को बाध्य होकर लोक-लोकान्तर में अनुरूप देहों में जन्म ग्रहण करता रहता है। इसी प्रकार असंख्य जन्म बीत जाते हैं और इस जन्म-परम्परा के भीतर जीव को विभिन्न प्रकार के शरीर ग्रहण करने पड़ते हैं। शुभकर्मों के फलस्वरूप ऊर्ध्वलोक में गति होती है और नाना

प्रकार के देवताओं के शरीर प्राप्त होते हैं। अशुभ कर्मफल से उसी प्रकार अधोलोक में गति होती है तथा पशु आदि निम्न योनियों में पतन हो जाता है। साधारणतः मिश्रकर्म के फल से पुनः मनुष्य देह में ही जीव लौट आता है।

यहाँ एक बात याद रखने योग्य है कि मनुष्य निम्न स्तर के पशु-पक्षी आदि कोई देह ग्रहण करने पर भी उस देह में दीर्घकाल तक नहीं रहता। कर्मफल-भोग के पूर्ण होते ही फिर मनुष्य-देह में लौट आता है। आरोह-क्रम से जो जीव पशु-पक्षी के शरीर में जन्म लेते हैं, उनको मनुष्यदेह में साधारणतया निर्दिष्ट क्रम को भेद करके आना पड़ता है, परन्तु अवरोहक्रम में ऐसा नहीं होता; क्योंकि अवरोहक्रम में जो जन्म होता है, वह केवल कर्मफल-भोग के लिये ही होता है। भोग पूरा हो जाने पर मनुष्यदेह में जीव फिर लौट आता है। आरोहक्रम से कर्मफल-भोग के साथ कोई सम्बन्ध नहीं होता, यह पहले ही कहा जा चुका है। जो कर्मवादी नहीं हैं, उनके लिये पशु-पक्षी आदि के देह से पुनः मनुष्य-देह में आना जागतिक अचिन्त्य शक्ति के ऊपर निर्भर करता है और वह कब संघटित होता है, यह कहना बहुत ही कठिन है। इस विषय में अधिक विस्तार इस प्रसङ्ग में अनावश्यक है।

जिस अभाव को लेकर जीव मनुष्यदेह में जन्म लेता है, वह भोग के साथ-साथ भोगाकाङ्क्षा की वृद्धि के फलस्वरूप क्रमशः बढ़ता जाता है। अनेक जन्म बीत जाने पर एक ऐसा समय आता है, जब भोगाकाङ्क्षा क्रमशः शिथिल हो जाती है; क्योंकि जब देखा जाता है कि अनन्त प्रकार की भोग्य वस्तुओं का अनन्त प्रकार से भोग करके भी भोगाकाङ्क्षा शान्त नहीं होती, तब मन में ग्लानि उत्पन्न होती है और अस्फुट रूप में निर्वेद और वैराग्य का भाव जाग्रत् होता रहता है। तब प्रवृत्ति की ओर गति का वेग घटने लगता है तथा चित्त निवृत्तिभाव का आश्रय लेकर क्रमशः अन्तर्मुख होने की इच्छा करता है। किस की यह अवस्था कब होगी, यह बतलाना कठिन है; किन्तु जब भी यह होगी, तभी से उसके अभिनव जीवन का सूत्रपात होगा—यों जानना चाहिये। उस समय जीव को यह आभास होता है कि एक महाशक्ति इस विश्व के भीतर और बाहर कार्य कर रही है। वह प्रकृति है, उसके गुणों के द्वारा जगत् के सारे कार्य हो रहे हैं। जीव इस प्रकृति के जाल में जड़ित होकर अविवेकवश समझता है कि कार्य का कर्ता वही है। जीव का यह कर्तृत्वाभिमान मिथ्याज्ञान का कार्य है। अज्ञ जीव अपनी सामर्थ्य से कोई कर्म नहीं कर सकता, परन्तु प्रकृति के किये हुए कर्म को भ्रमवश अपना कर्म समझने लगता है। इसी के फलस्वरूप उसको संसारी बनकर नाना प्रकार के सुख-दुःख भोगने पड़ते हैं। आभासरूप से यह ज्ञान वैराग्य के साथ-साथ किसी-किसी के भीतर जाग उठता है। तब जीव यह समझ पाता है कि आनन्द की खोज में वह इस विराट् विश्व में जन्म-जन्मान्तर से भटकता आ रहा है। वह आनन्द उसको बाहर किसी देह में या लोक-लोकान्तर में उपलभ्य नहीं है। अतएव बारम्बार बाहर घूमकर परिक्लान्त होने की उसकी इच्छा नहीं होती। परन्तु वह आनन्द है कहाँ, इसका पता उसे नहीं होता। अस्फुटरूप से उसके हृदय में यह आनन्द का संवाद

प्रस्फुटित हो उठता है और यह भी वह जान लेता है कि यह ध्रुव सत्य है; परन्तु इसकी प्राप्ति के लिये कौन-सा मार्ग ग्रहण करके, किस प्रकार अग्रसर हुआ जाय—यह उसकी समझ में नहीं आता। दिन प्रतिदिन व्याकुलता बढ़ती जाती है तथा वैराग्य भी तीव्र होता है; साथ ही इस अखण्ड विश्व में वह अपनी क्षुद्रता का भी अनुभव करता है; परन्तु जब तक मार्ग का सन्धान नहीं पाता, तब तक अग्रसर नहीं हो पाता।

यह आनन्द ही वस्तुतः उसका स्वरूप है और इसका सन्धान पाने के लिये ही उसको समस्त जीवन लगा देना उचित है, इस बात को वह समझ लेता है। भगवान् शङ्कराचार्य ने जिस मुमुक्षुत्व की बात कही है, वह इसी समय उदित होता है। जिस प्रकार चौरासी लाख योनियों के बाद मनुष्य-देह की प्राप्ति दुर्लभ है, उसी प्रकार कोटि-कोटि जन्मों के कर्मफल भोगने के बाद वैराग्य का उदय और आनन्दस्वरूप निज आत्मा का परिचय प्राप्त करके मायाजाल से मुक्त होने की आकांक्षा भी दुर्लभ है। यह आकांक्षा ही मुमुक्षा है।

इसके बाद भगवान् शङ्कराचार्य ने महापुरुष के आश्रय की बात कही है। वे महापुरुष ही सद्गुरु हैं तथा भ्रान्त जीव को स्वस्थान में लौटा कर स्वरूप में प्रतिष्ठित कराने के अधिकारी हैं। आचार्य ने सद्गुरु-प्राप्ति को अत्यन्त ही दुर्लभ वस्तु माना है, यह सब सत्य है। परन्तु यह भी सत्य है कि दुर्लभ मनुष्यदेह प्राप्त करके, उससे भी अधिक दुर्लभ वैराग्य और निवृत्तिभाव तथा मुक्ति की आकांक्षा प्राप्त करके, सद्गुरु की कृपा की प्राप्ति अत्यन्त दुर्लभ होने पर भी अवश्यम्भावी है।

सद्गुरु को खोज करके निकालना नहीं पड़ता, परन्तु कभी-कभी अपने कर्म के क्षय के लिये अन्वेषण आवश्यक होता है। समय पूरा होने पर सद्गुरु स्वयं ही मुमुक्षु जीव को दर्शन देते हैं। सद्गुरु के बिना मार्ग का सन्धान कोई नहीं पाता। मार्ग पर चला कर ले चलने की शक्ति भी किसी में नहीं होती। तथा महालक्ष्य का साक्षात् परिचय भी दूसरों को नहीं होता। परन्तु अल्पज्ञ जीव माया से मोहित होकर दिग्भ्रान्त-रूप में भटक-भटक कर सद्गुरु का सन्धान नहीं पा सकता। सद्गुरु वस्तुतः स्वयं श्रीभगवान् हैं। उनकी अनुग्रह-शक्ति ही 'गुरुपद'वाच्य है। वे उपेय हैं, अर्थात् उपाय के सहयोग से प्राप्त होते हैं और उपाय भी वे ही स्वयं हैं। वे अपना मार्ग न दिखायें तो कौन उनको खोज निकाल सकता है। वे ही पथ हैं तथा वे ही पथ के गन्तव्य स्थान हैं। यह पथ छोटा है या बड़ा—इसको भी एकमात्र वे ही जानते हैं। उनका अनुग्रह होने पर बहुत लम्बा पथ भी छोटा हो सकता है। उनका अनुग्रह शिथिल होने पर लघु पथ भी दीर्घरूप में प्रवर्तित हो जाता है और महान् अनुग्रह के समय क्षणभर में ही पथ अदृश्य भी हो जाता है, एकमात्र स्वयंप्रकाश वे ही अखण्ड भाव से विराजमान हो जाते हैं। याद रखने की बात है कि साधारणतया एक उपयुक्त आधार का अवलम्बन करके गुरुरूपी श्रीभगवान् जीव के सामने अपनी अनुग्रह-शक्ति को प्रकाशित करते हैं। इस शक्ति-प्रकाश की धारा अखण्ड है। जीव की योग्यता विभिन्न प्रकार की होती है, अतएव विभिन्न जीवों के सामने विभिन्न भाव से इस शक्ति का प्रकाश होता है।

गुरु का प्रधान कार्य है—आश्रित शिष्य की दृष्टि का पर्दा खोल देना तथा उसको सत्य के अनावृत स्वरूप का दर्शन कराना। जीवन का आत्मस्वरूप क्या है, यह जानना आवश्यक है। क्योंकि यही सत्य का यथार्थ स्वरूप है। इस स्वरूप को दिखा देना तथा जो पथ इस स्वरूप की उपलब्धि की ओर अग्रसर होता है, उसको दिखा देना गुरु का कार्य है। परन्तु उस पथ पर चलना तथा क्रिया-कौशल, भावना अथवा संवेग के द्वारा उस पथ को पूरा करना शिष्य का काम है। गुरु की कृपा और शिष्य का आत्म-पौरुष सम्मिलित होकर असम्भव को सम्भव कर सकते हैं। शिष्य क्षणमात्र के लिये भी अपने स्वरूप को देखकर समझ सकता है कि वह आज तक अपने को जो समझता रहा है, वह नहीं है। अर्थात् यह देह, प्राण, इन्द्रिय, मन, बुद्धि आदि कुछ भी वह नहीं है। चिरकाल तक भोग-मार्ग में चलते-चलते इनको ही वह अपनी सत्ता के रूप में समझने लगा था। गुरु की कृपा से वह अब समझ जाता है कि वस्तुतः वह इनमें से कोई भी नहीं है, वह इन सब अनात्मसत्ताओं से पृथक् वस्तु है और चेतन-स्वरूप है। अब वह विज्ञानमय देह में प्रतिष्ठित हो गया है।

विवेक उत्पन्न होने तथा देह के प्रथम आविर्भाव के बाद सुदीर्घकाल तक क्रम-विकास के पथ से विभिन्न स्तरों से होते हुए इसे अग्रसर होना पड़ता है। जीवदेह क्रमशः अभिव्यक्त होकर मनुष्य-देह में जब तक परिणत नहीं होता, तब तक यह प्रश्न उठता ही नहीं कि वह कौन है और उसका स्वरूप क्या है। मनुष्य-देह प्राप्त होने पर भी देहादि के अभिमान से युक्त होने के कारण अपने यथार्थ स्वरूप के विषय में कोई प्रश्न ही उसके चित्त में नहीं उठता। सुदीर्घकाल तक कर्मफल-भोग करने के बाद अन्त में अवसाद-ग्रस्त होकर जब वह जीवन की निष्फलता का अनुभव करता है, तब वस्तुतः 'मैं क्या हूँ'—इस प्रश्न का उदय होता है। उसके बाद जब तक यह प्रश्न जड़ नहीं जमा लेता, तब तक इसका समाधान प्राप्त नहीं होता। पश्चात् गुरु-कृपा से संशय, भ्रम आदि दूर होकर 'सोऽहं' रूप में अर्थात् 'मैं ही वह परम पदार्थ हूँ'—इस रूप में प्रत्यक्षतः उस प्रश्न का उत्तर प्राप्त हो जाता है।

मनुष्य-देह वस्तुतः समस्त विश्व का प्रतीक है। नीचे, ऊपर, बीच में—जहाँ जो कुछ है, सबका सार ग्रहण करके यह शरीर रचा गया है। इसलिये कहा जाता है कि जो कुछ ब्रह्माण्ड में है, वही पिण्ड में है और जो पिण्ड में है, वही ब्रह्माण्ड में है। श्रीकृष्ण ने अर्जुन को अपना विश्वरूप दिखलाया था, परन्तु वस्तुतः सभी कुछ विश्व रूप है। केवल अपना स्वरूप विस्मृत हो जाने के कारण मनुष्य अपने को विश्वरूप में पहचान नहीं सकता। मनुष्य केवल विश्वरूप ही हो, ऐसी बात नहीं है। वह तो विश्व से भी अतीत है। मनुष्य विश्व भी है और विश्वातीत विशुद्ध प्रकाश-स्वरूप भी है—एक ही साथ दोनों है। इस कारण पूर्णत्व की अभिव्यक्ति मनुष्य में ही सम्भव है। पशु-पक्षी के देह में जैसे पूर्णत्व का अभिज्ञान नहीं होता, वैसे ही देव-देह में भी नहीं होता; क्योंकि दोनों प्रकार के देह भोग-देह के अन्तर्गत हैं। कुण्डलिनी-शक्ति निद्रित रहने पर भी एकमात्र मनुष्य के देह में ही विराजती है तथा एकमात्र

मनुष्य-देह में ही वह जाग्रत होती है, यहाँ तक कि मनुष्य-देह में ही उसका पूर्ण जागरण सम्भव होता है। देवताओं में जो पुण्य-कर्म के फल से भोग और ऐश्वर्य में प्रतिष्ठित हैं, वे अपूर्ण हैं। यहाँ तक कि जो देवता कर्म के सम्बन्ध के बिना भी आजान देवता के रूप में सृष्टि के आदि से प्रतिष्ठित हैं, वे भी विशेष-विशेष अधिकारों से सम्पन्न होने के कारण पूर्णत्व से वञ्चित हैं। अखण्ड ज्ञान, अखण्ड ऐश्वर्य, अखण्ड भाव—ये सब एकमात्र मनुष्य-देह में ही अवस्थाविशेष में व्यक्त हो सकते हैं। मनुष्य के सिवा अन्य किसी योनि में पूर्णत्व के मार्ग पर आरूढ़ होना सम्भव नहीं। इसी से शास्त्र कहते हैं कि देव-गण भी मनुष्य शरीर की स्तुति किया करते हैं।

पूर्णज्ञान को समझने के लिये अज्ञान के स्वरूप को समझना आवश्यक है। जिस वस्तु का जो स्वरूप है, उसके उस स्वरूप को ठीक-ठीक जानने का नाम ही यथार्थ-ज्ञान है। आत्मा यदि अपने को आत्मा के रूप में पहचान सके, अर्थात् यदि उसकी निज-स्वरूप में अहं की प्रतीति उत्पन्न हो जाय, तो उसी को यथार्थ आत्मज्ञान समझना चाहिये। अतएव आत्मा में अनात्मबोध होना अथवा अनात्मा में अनात्मा को आत्मा समझना—दोनों ही अज्ञानपदवाच्य हैं। पूर्ण अहंभाव केवल परमात्मा या परमेश्वर में ही सम्भव है। जब तक आत्मा माया से आच्छन्न है, तब तक वह अनात्मा को आत्मा के रूप में ग्रहण करने के लिये बाध्य होता है। सर्वप्रथम वह इस स्थूल देह को ही अपना स्वरूप समझता है और इसी में उसका 'मैं-पन' निहित रहता है। इसके बाद स्थूल देह से 'मैं-पन' का बोध दूर हो जाने पर भी प्राण और बुद्धि में, अर्थात् सूक्ष्म सत्ता में 'मैं-पन' का बोध रह जाता है। इसको दूर करने में बहुत समय लगता है। उसके बाद प्राण और बुद्धि के परे शून्य में उसका 'मैं-पन' का बोध निमग्न हो जाता है। इसी प्रकार क्रमशः जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति से होते हुए जीव निरन्तर घूमता-फिरता रहता है। इसके फलस्वरूप उसका शून्यभेद अथवा सुषुप्तिभेद घटित नहीं होता और वह माया के बाहर अपने स्वरूप को उपलब्ध नहीं कर पाता। यही सांसारिक अवस्था का संक्षिप्त विवरण है। परन्तु जब विवेक-ज्ञान का उदय होता है, तब आत्मा समझ पाता है कि वह माया से भिन्न और माया के कार्यभूत त्रिविध देह से भी भिन्न है; मायिक सत्ता जड़ है, परन्तु वह शुद्ध चेतन है। इस अवस्था में स्थित होने पर जीवनरूपी आत्मा कर्म और माया दोनों से मुक्त हो जाता है और कैवल्य-दशा को प्राप्त होता है। साधारण दृष्टि से यह भी मुक्त अवस्था है, इसमें सन्देह नहीं है। परन्तु यह पूर्ण मुक्ति नहीं है; क्योंकि अनात्मा में आत्मबोध-रूपी अज्ञान निवृत्त हो जाने पर भी शुद्ध अज्ञान अब भी रह ही जाता है। कैवल्य को प्राप्त आत्मा कर्म-संस्कार के अभाववश संसार-चक्र में तो नहीं पड़ता, परन्तु पूर्ण भागवत-जीवन का अधिकारी नहीं होता; उस समय ज्ञान का विकास होने पर भी वह यथार्थ दिव्य ज्ञान नहीं होता; क्योंकि उस समय क्रिया-शक्ति का विकास नहीं होता। वस्तुतः पूर्ण चैतन्यस्वरूप में ज्ञान और क्रिया अभिन्न होते हैं। अतएव महामाया के उल्लासरूप शुद्ध अज्ञान की निवृत्ति जब तक नहीं होती, तब तक जीव कैवल्यरूप मुक्ति को प्राप्त

होकर भी दिव्यजीवन के मार्ग में पदार्पण नहीं कर सकता। सद्गुरु की कृपा के बिना पूर्णत्व का पथ उन्मुक्त नहीं होता। गुरु की कृपा से जब वह मार्ग प्राप्त हो जाता है, तब जीव का जीवभाव अर्थात् प्राकृत भाव कट जाता है तथा दिव्य और अप्राकृत भाव का उदय होता है। उस समय क्रमशः चैतन्य शक्ति की अभिव्यक्ति होती है। अनात्मा में आत्मभाव कट जाने पर भी अब तक आत्मा में अनात्म भाव नहीं कटा था। दिव्य ज्ञान के उदय और विकास के साथ-साथ आत्मा में अनात्म-भावरूप शुद्ध अज्ञान कटना प्रारम्भ हो जाता है। यह अज्ञान जब पूर्णतया उच्छिन्न हो जाता है, तब अपने को पूर्ण और परमात्मरूप में उपलब्ध करता है। उस समय बोध-क्षेत्र में अनात्मभाव बिल्कुल ही नहीं रह जाता। यह शुद्ध आत्मा सोऽहं-रूप में अपने को पूर्ण अनुभव करता है। वही चित्त शक्ति की पूर्ण अभिव्यक्ति है तथा परमात्मा के साथ जीवात्मा के अभेद की प्रतिष्ठा है।

इस अवस्था के आनन्द को मानवीय भाषा में व्यक्त नहीं किया जा सकता। यह स्थिति प्राप्त करने के बाद केवल निरन्तर आत्मस्वरूप का ही अविच्छिन्न अनुभव जाग्रत् रहता है। उस समय विश्व अथवा जगत् की स्मृति या अनुभव उसको नहीं होता। यही पूर्ण ब्राह्मी स्थिति है। परन्तु इसके परे भी एक अवस्था है। यह अवस्था निश्चय ही सबके लिये नहीं है। किसी-किसी विशिष्ट पुरुष को उस अवस्था की प्राप्ति होती है, सबको नहीं। उस अवस्था में जगत् का बोध फिर लौट आता है; परंतु यह पूर्वोक्त ब्राह्मी स्थिति की प्रतिकूल अवस्था नहीं है; क्योंकि ब्राह्मी स्थिति की अखण्ड अनुभूति कभी लुप्त होनेवाली नहीं।

ब्राह्मी स्थिति की अवस्था और उसके बाद आनेवाली अवस्था के बीच एक सामान्य भेद है। ब्राह्मी स्थिति के पूर्व की अवस्था में जैसे केवल जीवभाव रहता है, उस समय ब्रह्मभाव का स्फुरण नहीं होता, उसी प्रकार ब्राह्मी स्थिति में ब्रह्मभावना जब होती है, तब जीवभाव का भी स्फुरण नहीं होता; परंतु तृतीय अवस्था में परि-निष्ठित ब्रह्मभाव के भीतर ही जीव और जगत् की अनुभूति यथावत् लौट आती है। इसके फलस्वरूप पूर्वोक्त ब्राह्मी स्थिति के भीतर ही एक अभूतपूर्व उल्लास लक्षित होता है, जिसके फलस्वरूप पूर्ण आनन्द महाकरुणा के रूप में प्रकट होता है। जीव-अवस्था में समस्त विश्व दुःखमय होता है, यथार्थ आनन्द का आभास वहाँ जाग्रत् नहीं होता। जो आनन्द छाया के रूप से वहाँ उपलब्ध होता है, वह दुःख का ही एक भेदमात्र होता है; परंतु ब्रह्मावस्था में समस्त दुःखों की निवृत्ति और परमानन्द की प्राप्ति एक साथ ही होती है। इस अवस्था में दुःख की अनुभूति भी नहीं रहती, जीव की अनुभूति भी नहीं रहती, जगत् की अनुभूति भी नहीं रहती। सर्वत्र अपना ही स्वरूप दीखता है तथा अविच्छिन्न स्वरूप में आनन्द के सिवा और कुछ लक्षित नहीं होता। यही वस्तुतः स्वरूपस्थिति का विवरण है। परंतु यह श्रीभगवान् के साथ 'जीवात्मा का' साम्य है, यह भी परिपूर्ण अवस्था नहीं है; क्योंकि जो अखण्ड सत्ता योगी का चरम लक्ष्य है, वह सम्यक् प्रकार से अब भी अधिगत नहीं होती; क्योंकि

एकमुक्ति और सर्वमुक्ति के अभिन्न रूप में प्रकाशित होने का अभी अवसर ही नहीं आया। तृतीय अवस्था में द्वितीय अवस्था की पूर्णता के भीतर ही प्रथम अवस्था की वेदना प्रतिभासित हो उठती है। उस समय जीव और जगत् तथा अनन्त दुःख अखण्ड पूर्ण आनन्द के भीतर फूट पड़ता है। जो समाधि के आवरण में दबा हुआ था, वह अवसर पाकर अपने को प्रकट करता है। इसके फलस्वरूप दुःख के सान्निध्य के कारण पूर्ववर्णित आनन्द करुणा का रूप धारण करता है। जिसमें इस करुणाशक्ति का जितना ही अधिक उद्रेक होता है, वह उतना ही अधिक परिपूर्ण स्थिति प्राप्त करने की योग्यता से सम्पन्न होता है। वह तृतीय अवस्था ही सद्गुरु की अवस्था है। वे नित्यमुक्त पूर्ण ब्रह्मस्वरूप होकर भी एक प्रकार से प्रत्येक जीव के दुःख के स्पर्श से करुणार्द्रहृदय होते हैं। दुर्गासप्तशती में श्रीजगदम्बा को 'सर्वोपकारकरणाय सदाऽऽर्द्रचित्ता' कहा गया है। सन्तान-वात्सल्य-मूलक जो आनन्दमयी माँ की आर्द्रचित्तता है, वही महाकरुणा का निदर्शन है। स्वयं आनन्द में प्रतिष्ठित होकर भी जब तक दूसरे को उसी प्रकार के आनन्द में प्रतिष्ठित नहीं किया जाता, तब तक यह कहना नहीं बनता कि जीवन का यथार्थ महत्त्व सम्पन्न हो गया। परंतु यह बात सबके लिये नहीं है, किसी-किसी भाग्यवान् के लिये है। इसी कारण एक ओर अनवच्छिन्न परमानन्द होते हुए भी दूसरी ओर अशेष करुणा का स्थान रहता है। कहना नहीं होगा कि परमानन्द की भित्ति में यह परम रस का उल्लास है। यह रस अनन्त प्रकार का हो सकता है, अथवा शास्त्रनिर्दिष्ट नौ प्रकार का भी हो सकता है। परंतु यहाँ जिस दृष्टिकोण से विचार किया जा रहा है, उसके अनुसार इसको करुणरस के नाम से पुकारना ही ठीक है। इसी कारण महाकवि भवभूति ने कहा है—'एको रसः करुण एव।'

यह जिस स्थिति की बात कही गयी है, वही सद्गुरु की स्थिति है। दूसरे के दुःख से दुःखित हुए बिना करुणा का उदय नहीं होता और करुणा के बिना दूसरे का दुःख भी दूर नहीं किया जाता। जब तक दूसरा है, तब तक उसका दुःख भी है तथा उसको निवृत्त करने का प्रयोजन भी है और उसकी निवृत्ति आवश्यक है। अतएव गुरुभाव का योग भी स्वाभाविक है। किन्तु पूर्वोक्त द्वितीय अवस्था में यह अन्यबोध तथा अन्य का दुःखबोध नहीं रहता। अतः उसके अस्तित्व के भी उस समय कल्पित होने की सम्भावना नहीं होती; परन्तु समाधि या समावेश दशा के कट जाने पर अपनी पूर्णतानुभूति के भीतर ही यह अन्य या पर-बोध व्युत्थित के हृदय में जाग उठता है। उस समय करुणा का उद्रेक होता है। यही जीवन्मुक्त सद्गुरु की दशा है। जो जिस परिमाण में श्रीभगवान् के अनुग्रह-वितरणरूपी इस महायज्ञ में भाग ले सकते हैं, उनको उतना ही सौभाग्यवान् समझना चाहिये। जिनकी करुणा का प्रसारक्षेत्र जितना अधिक होता है, श्रीभगवान् के साथ उनका तादात्म्य भी उतना ही गम्भीर होता है।

एक प्रकार से मुक्तपुरुष श्रीभगवान् के साथ अभेद में प्रतिष्ठित होने पर भी दूसरी ओर देहावस्था में किञ्चित्-भेदविशिष्ट होने के कारण करुणा के अधिकार के सम्बन्ध में भी तारतम्यविशिष्ट होते हैं। अपने स्वगत-भाव को जो परम स्वरूप में

विसर्जित कर सकता है, उसका कर्मक्षेत्र असीम हो जाता है। नहीं तो, जिसका क्षेत्र जिस परिमाण में होता है, उसे उसी परिमाण में अनुग्रह-शक्ति अथवा महाकरुणा का विस्तार करके अवसर ग्रहण करना पड़ता है।

मनुष्य-शरीर का गुरुत्व इतना अधिक है कि वह विश्व-गुरु के साथ अभिन्न होकर जब तक इच्छा हो, तब तक सिद्धस्वरूप में विश्वगुरु के प्रतिनिधि अथवा परिकर के रूप में जगत् के सेवा-कार्य या जीव के उद्धारकार्य में अपने को नियुक्त रख सकता है। कहना नहीं होगा कि यह सब महामाया की नित्यलीला के अन्तर्गत है। अतएव मनुष्य-देह का गौरव केवल ब्रह्म को प्रत्यक्ष जानने में नहीं है,केवल ब्रह्मानन्द का स्वयं भोग करने में नहीं है, बल्कि निर्विशेषरूप ब्रह्मानन्द को सब में वितरण करने का अधिकार प्राप्त करने में है। कहने की आवश्यकता नहीं कि देवताओं को भी यह अधिकार नहीं है, यहाँ तक कि साधारण मुक्त पुरुष को भी नहीं है। इस अधिकार की प्राप्ति जब तक पूर्ण नहीं होती (अवश्य ही अपनी ओर से), तब तक आत्मा परमात्मा के साथ अभिन्न होकर भी कुछ भेदयुक्त रहता है। यह अवस्था दीर्घकाल तक रह सकती है और क्षणमात्र में भी विलीन हो जा सकती है। सब कुछ स्वेच्छाधीन है। उससे स्वरूप की हीनता या क्षुद्रता नहीं होती।

अतएव 'महापुरुष का संश्रय' भी मानवदेह की महिमा का सम्यक् परिचय नहीं है। 'महापुरुष' पद में स्वयं प्रतिष्ठित होना भी मानवदेह में ही सम्भव है।



# काशी में मृत्यु और मुक्ति

हिन्दूशास्त्रों में तीर्थों के माहात्म्य-प्रसङ्ग में अनेकों स्थानों पर कर्मतीर्थ और ज्ञानतीर्थ के नाम से दो प्रकार के तीर्थों का वर्णन मिलता है। कर्मतीर्थ-क्षेत्र की विशेषता के कारण धर्म या पुण्यसंस्कारों को उत्पन्न कर स्वर्गादि सुखमय अवस्था की प्राप्ति कराते हैं। परन्तु यदि ज्ञानतीर्थों का विधिपूर्वक सेवन किया जाय तो उससे क्रमशः ज्ञान-संस्कार सञ्चित होते हैं और अन्त में पूर्ण ज्ञान का विकास होकर मुक्ति की प्राप्ति हो जाती है। इसीलिये ज्ञानतीर्थों को मोक्षदायक तीर्थ कहा गया है और इसीलिये शास्त्रों में अयोध्या, मथुरा, माया आदि नगरियों को प्राचीन काल में मोक्षदायिनी बतलाया गया है। परन्तु दूसरे-दूसरे मुक्ति-स्थानों की अपेक्षा काशी की कुछ विशेषता है; क्योंकि अन्यान्य ज्ञान-भूमियों में जीवन धारण करने से, अर्थात् उन स्थानों पर निवास करने से ही स्थान-माहात्म्य के कारण ज्ञान का उदय होता है; परन्तु काशी में निवास से नहीं, अपितु देहत्याग से ही मुक्ति की प्राप्ति हो जाती है।

कुछ लोग ऐसा सोचा करते हैं कि 'किसी स्थान-विशेष में मृत्यु होने से ही मुक्ति हो जायगी, ऐसा मानना सर्वथा युक्ति-विरुद्ध है। काशीमरण के सम्बन्ध में शास्त्रों में जो प्रशंसासूचक वाक्य हैं, वे अर्थवादमात्र हैं; यानी लोगों को आकर्षित करने के लिये बढ़ाकर कहे गये हैं। यदि काशी में मरने से ही मुक्ति हो जाय तो फिर कृत कर्मों का फलभोग नहीं हो सकता और यदि कर्मों का फल न मिलेगा तो सृष्टि में नाना प्रकार की विषमता उत्पन्न हो जायगी। तथा पापी और पुण्यात्मा अपने-अपने कर्मों के अनुसार फल न भोगें और दोनों को समान गति मिल जाय, यह भी अनुचित मालूम होता है। इसके सिवा आत्मज्ञान हुए बिना मुक्ति भी कैसे हो सकती है? ज्ञान के बिना मुक्ति नहीं हो सकती, यह ऋषियों का चरम और अभ्रान्त सिद्धान्त है। यह भी समझ में नहीं आता कि पापी और पुण्यात्मा दोनों ही काशी में मरते ही अपने पाप और पुण्य के संस्कारों से छूटकर तत्त्वज्ञान की योग्यता प्राप्त कर लेते हैं। और कर्मों का क्षय हुए बिना ज्ञान का उदय भी कैसे हो सकता है? आदि-आदि।'

जिनके मन में इस प्रकार के सन्देह पैदा होते हैं उनको यह समझना चाहिये कि स्थानमाहात्म्यका निरूपण युक्तियों से नहीं हो सकता। बाह्य अथवा पाञ्चभौतिक दृष्टि से काशी तथा अन्य पार्थिव स्थानों में कोई लौकिक भेद नहीं दिखलायी पड़ता। काशी में कोई अलौकिक विशेषता है या नहीं, इसका निर्णय किसी शक्तिसम्पन्न पुरुष के अनुभव के द्वारा ही हो सकता है। कार्य के द्वारा ही शक्ति का अनुमान होता है, क्योंकि अतीन्द्रिय शक्ति साधारण मनुष्यों के प्रत्यक्ष का विषय नहीं है। अग्नि की दाहिका शक्ति साधारण दृष्टि से नहीं देखी जा सकती। साधारण मनुष्य तो दहनादि कार्यों को देखकर ही उसके अस्तित्व का अनुमान करते हैं। इसी प्रकार काशी में ऐसी कोई विशेषता

है या नहीं, जिसके प्रभाव से जीव ज्ञानवान् होकर मुक्ति-लाभ कर सकता है—इस तत्त्व की यथार्थ उपलब्धि करने के लिये उसका कुछ स्थूल परिचय प्राप्त करना आवश्यक है। ऐसा किये बिना इस प्रकार के माहात्म्य का अनुमान करना भी सम्भव नहीं है।

मृत्यु के समय प्रत्येक मनुष्य का सूक्ष्म (लिङ्ग) शरीर स्थूल शरीर से अलग होकर अपने कर्म-संस्कारों के अनुसार गति प्राप्त करता है। जब तक स्थूल शरीर से सूक्ष्म शरीर अलग नहीं होता तब तक यह गति आरम्भ नहीं होती। अर्थात् मृत्यु के बाद ही सूक्ष्म शरीर में गति दिखलायी पड़ती है। इस गति की विचित्रता कर्म-वैचित्र्य के अनुसार ही होती है। ऊर्ध्वगति, अधोगति तथा तिर्यग्गति और प्रत्येक गति के असंख्यों अवान्तरभेद अनन्त प्रकार के जटिल कर्म-संस्कारों के कारण ही हुआ करते हैं। परन्तु काशी-क्षेत्र में जब मृत्यु के समय वह लिङ्ग-ज्योति (सूक्ष्म शरीर) स्थूल या अन्नमय कोष से पृथक् होती है तब वह अपने को एक तीव्र ऊर्ध्वगामी आकर्षण के मध्य देखती है, और इस आकर्षण के प्रभाव से वह लिङ्ग-देह (सूक्ष्म शरीर) क्रमशः ऊर्ध्वगामी होता है। काशी के सिवा अन्यान्य स्थानों में मृत्युकाल में लिङ्ग की ऐसी गति नहीं होती। अवश्य ही जिनको ज्ञान हो गया है, उनकी मृत्यु कहीं भी क्यों न हो, उनका लिङ्ग-शरीर ज्ञान के प्रभाव से स्वभावतः ही ऊर्ध्वगामी होता है। यह क्रम-मुक्ति के अनुसार उत्क्रमण की व्यवस्था है।

अब प्रश्न होता है कि काशी-क्षेत्र में शरीर छोड़ने पर साधारण मनुष्यों की अर्थात् अज्ञानी जीवों की भी इसी प्रकार ऊर्ध्वगति होती है या नहीं? जब इसका साक्षात् अनुभव, जिनकी मृत्यु हो गयी है उन्हें छोड़ कर, दूसरों के लिये असम्भव है, तब जीवित मनुष्य इस सम्बन्ध में किसी स्थिर सिद्धान्त पर कैसे पहुँच सकता है? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि योगियों एवं योगाभ्यासियों के लिये इस संशय को दूर करना कोई बहुत कठिन कार्य नहीं है। कारण, पके हुए फल के डाल से टूटकर भूमि पर गिर पड़ने की भाँति जैसे प्रारब्ध कर्म का भोग पूरा होने पर सूक्ष्म शरीर स्थूल शरीर से अलग हो जाता है, ठीक वैसे ही योगलब्ध बल से सम्पन्न पुरुष जीवनकाल में अपनी इच्छानुसार योगशास्त्रोक्त कौशल के द्वारा अन्नमय कोष से लिङ्ग (सूक्ष्म देह) को पृथक् करके बाहर निकाल सकते हैं। इस प्रकार योगी जब अभ्यास के समय लिङ्ग शरीर को स्थूल शरीर के सम्बन्ध से कुछ अंश में मुक्त करके बाहर ले आता है तब उसी क्षण वह बाह्य जगत् के विचित्र आकर्षण का अनुभव करता है। कहना नहीं होगा कि इस आकर्षण से ही लिङ्ग (शरीर) की भिन्न-भिन्न प्रकार की गतियों का आरम्भ हुआ करता है। अतएव इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह आकर्षण और तज्जनित गति लिङ्गनिहित कर्म-संस्कारों का फल है। यदि यह देखा जाय कि किसी स्थान-विशेष में अभ्यास-काल में लिङ्ग शरीर अन्नमय कोष से पृथक् होने के साथ ही किसी अचिन्त्य शक्ति के आकर्षण से ऊर्ध्वगामी होता है, यहाँ तक कि उसके विचित्र कर्म-संस्कार भी उसे खींच कर नीचे की ओर नहीं ला सकते, तो यह समझना होगा कि यह स्थान-माहात्म्य का ही फल है। अनुभूति-सम्पन्न योगियों को काशी में इस प्रकार की अचिन्त्य विशेषता की उपलब्धि

हुआ करती है। इसलिये यह स्वीकार करना पड़ेगा कि ज्ञान-प्राप्ति के अनन्तर योगबल से देह-त्याग करने पर जिस प्रकार लिङ्ग शरीर की ऊर्ध्वगति होती है उसी प्रकार काशी में भी मृत्युकाल में लिङ्ग पृथक् होने के साथ ही ऊर्ध्वगति प्राप्त हुआ करती है। कहने की आवश्यकता नहीं कि यह ऊर्ध्वगति ज्ञान बिना नहीं हो सकती, इसलिये अज्ञानावृत, पापी अथवा पुण्यवान्—कोई किसी प्रकार के भी कर्मवाला हो, इस ज्ञान-क्षेत्र में देह त्यागने के साथ ही ज्ञान प्राप्त कर ऊर्ध्वगति पाता है। शास्त्रों में लिखा है कि काशी पृथिवी के अन्तर्गत नहीं है। इसका असली तात्पर्य यह है कि दूसरे-दूसरे स्थानों में जैसे पार्थिव-आकर्षण या मध्याकर्षण स्थूल देह से पृथक् हुए लिङ्ग को नीचे की ओर खींचते हैं, काशी में ठीक इसके विपरीत ऊर्ध्व आकर्षण लिङ्ग को ऊर्ध्व की ओर आकर्षित करता है। स्थूल देह का सम्बन्ध टूटने के साथ-ही-साथ ऐसा दीखने लगता है। जिस प्रकार अधः आकर्षण अज्ञान का कार्य है, उसी प्रकार ऊर्ध्व आकर्षण ज्ञान का कार्य है। काशी-मृत्यु से लिङ्ग-देह एक प्रकार की उर्ध्वगतिशील अवस्था को प्राप्त होता है, इसीलिए काशी की श्रेष्ठ ज्ञान-क्षेत्र के रूप में पूजा होती है तथा शास्त्रों में 'मरणं यत्र मङ्गलम्' कहकर काशी-मृत्यु की भूरि-भूरि प्रशंसा की गयी है।

काशी का ऐसा माहात्म्य या वैशिष्ट्य है या नहीं—इसका निर्णय केवल अनुभव के द्वारा ही किया जा सकता है, युक्तियों द्वारा नहीं। ऋषियों के इस प्रकार के अनुभव के बल पर ही शास्त्रकार काशी की महिमा का प्रचार कर गये हैं। अब भी समर्थ योगी अपने जीवित काल में ही इस प्रकार के अनुभव प्राप्त करते हैं। यह ज्ञान-प्राप्ति साक्षात् कृपा का फल होने के कारण इसके साथ कर्मों का कोई विरोध नहीं रह सकता। कहना नहीं होगा कि ज्ञानस्वरूप श्रीभगवान् की कृपा के बिना कभी ज्ञान का उदय नहीं हो सकता। कर्मक्षय होने से ही ज्ञान का उदय होता है—यह प्रकृत सिद्धान्त नहीं है। वस्तुतः साक्षात् या अपरोक्ष ज्ञान का आविर्भाव होते ही हृदय-ग्रन्थि का भेदन होकर समस्त संशयों का भञ्जन एवं कर्मो का क्षय हो जाता है। अतएव काशी-मृत्यु-रूप सौभाग्य को प्राप्त करना अथवा आत्मज्ञान का उदय होना, दोनों ही भगवान् की कृपा से होते हैं। दार्शनिकगण जानते है कि Justice (न्याय) और Mercy (दया) में कोई वास्तविक विरोध नहीं है। Mercy (दया) से Justice (न्याय) की ही पूर्णता होती है—Love is the fulfilment of law (प्रेम न्याय का पूरक है)—इस वाक्य के द्वारा ईसा के उपासकों ने भी इसी बात की घोषणा की है। जिस कृपा के द्वारा काशी-मृत्यु प्राप्त होती है, उसके साथ कर्मों का विरोध न रहने का कारण यह है कि काशी-मृत्यु द्वारा तारक-ज्ञान का उदय होने से अधः आकर्षण और गर्भवास-यन्त्रणा निवृत हो जाती है, पर कृत कर्मों का फल चाहे वह सुख हो या दु.ख ही हो—ऊर्ध्व लोक में भोगना पड़ता है। अवश्य ही ज्ञानोदय होने के कारण नये कर्म नहीं होते और पुराने कृत कर्म क्रमशः सुख और दुःख रूप फल-भोग के द्वारा क्षीण हो जाते हैं। पर ज्ञान पूर्णता को प्राप्त करता है और जीव परमा मुक्ति का अधिकारी हो जाता है। अत-एव काशी में मृत्यु होने पर पाप का फल दुःख और पुण्य का फल सुख भोग करना ही

पड़ता है। तब किसी प्रकार के वैषम्य अथवा अन्याय का कारण नहीं रह जाता। परन्तु देवादिदेव महादेव की कृपा से स्थान-माहात्म्य के कारण ज्ञान का उदय हो जाता है, इसलिए मुक्ति प्राप्त करने में भी कोई बाधा नहीं आती। इस सम्बन्ध में अन्यान्य विषयों पर कभी आलोचना की जा सकती है। यह ज्ञानाग्नि सञ्चित कर्मों को निशेःष रूप से जला डालती है।

यहाँ सद्योमुक्ति के सम्बन्ध में आलोचना करने की आवश्यकता नहीं है।[1]

**अनुभव**

**( १ )**

स्वामी श्रीशारदानन्द जी द्वारा लिखित 'श्रीश्रीरामकृष्ण-लीलाप्रसङ्ग' नामक पुस्तक में श्रीरामकृष्ण परमहंसदेव का एक अनुभव इस प्रकार लिखा है।

'वाराणसी के मणिकर्णिकादि पञ्चतीर्थों का दर्शन करने के लिए लोग नाव पर सवार होकर गङ्गाजी में जाया करते हैं। एक दिन ठाकुर (श्रीरामकृष्ण परमहंसदेव) के साथ मथुरबाबू[2] भी गये। मणिकर्णिका के बगल में ही काशी का प्रधान श्मशान है। मथुरबाबू की नाव जब मणिकर्णिका के सामने पहुँची तब यह दिखायी दिया कि श्मशान चिताओं के धुएँ से भरा है—मुर्दे जल रहे हैं। भावमय ठाकुर (परमहंसदेव) उस ओर देखते ही एकदम आनन्द में भर गये और पुलकित होकर दौड़ कर बाहर निकल आये, और एक बारगी नौका के किनारे पर खड़े होकर समाधिमग्न हो गये। मथुरबाबू के पण्डे और नाव के मल्लाह यह समझ कर कि यह आदमी जल में गिर कर बह जायगा, ठाकुर को पकड़ने दौड़े। परन्तु किसी को भी उन्हें पकड़ने की आवश्यकता नहीं हुई। देखा, ठाकुर धीर स्थिर भाव से चुपचाप ध्यानमग्न खड़े हैं और एक अद्भुत ज्योति और हास्य की छटा उनके मुख से प्रस्फुटित हो रही है, जिससे वह सारा स्थान ही शुद्ध ज्योतिर्मय बन गया है। मथुरबाबू और ठाकुर के भानजे हृदय बड़ी सावधानी से ठाकुर के पास खड़े रहे, मल्लाह भी अचरज भरी नजर से दूर खड़े, ठाकुर का अद्भुत भाव देखने लगे। कुछ देर बाद ठाकुर के उस दिव्य भाव का लोप होने पर सब लोग मणिकर्णिका-घाट पर उतरे और स्नान-दानादि करके पुनः नाव पर सवार होकर आगे बढ़े।

तदनन्तर ठाकुर अपने अद्भुत् दर्शन की बात मथुरबाबू आदि से कहने लगे। उन्होंने कहा कि मैंने देखा, पिङ्गल वर्ण की जटाओं वाले एक लम्बे श्वेतकाय पुरुष

१. इस विषय पर कविराज जी का लेख यहीं तक है। किन्तु यह आवश्यक है कि इस विषय को और स्पष्ट करने के लिए 'कल्याण' पत्रिका में ही इसी स्थान पर प्रकाशित श्री सत्य ठाकुर द्वारा संकलित सन्दर्भित अनुभवों को दिया जाय। तदनुसार वे यहाँ पर प्रस्तुत हैं"—सम्पादक।

२. मथुरबाबू रानी रासमणि के दामाद थे।

गम्भोरता से चलते हुए श्मशान की प्रत्येक चिता के पास आते हैं और प्रत्येक देही को अच्छी तरह से उठा कर उसके कान में तारक ब्रह्म-मन्त्र प्रदान कर रहे हैं। सर्वशक्ति-मयी श्रीश्रीजगदम्बा भी स्वयं महाकाली-रूप से जीव के दूसरी तरफ उसी चिता पर बैठ कर उसके स्थूल, सूक्ष्म, कारण आदि सब प्रकार के संस्कार-बन्धनों को खोल रही हैं तथा निर्वाण का मार्ग उन्मुक्त कर अपने हाथों से उसे अखण्ड धाम में भेज रही हैं। इस प्रकार श्रीविश्वनाथ अनेक कल्पों के योग-तप से प्राप्त होने वाला अद्वैतानुभवरूप भूमानन्द जीवों को दयापूर्वक प्रदान कर उन्हें कृतार्थ कर रहे हैं।'

मथुरबाबू के साथ जो शास्त्रज्ञ पण्डित थे, उन्होंने उपर्युक्त दर्शन की बात सुनकर कहा कि 'काशीखण्ड में इतना तो लिखा है कि काशी में मृत्यु होने से श्रीविश्वनाथजी जीव को निर्वाण-पद देते हैं; परन्तु किस दिव्य भाव से कैसे देते हैं, यह नहीं लिखा। आज आप के इस दर्शन से उसकी रीति समझ में आ गयी।' [देखिये श्रीरामकृष्ण-लीलामृत (बङ्गला) गुरुभाव—उत्तरार्द्ध, पृष्ठ १२७-२८, चतुर्थ संस्करण]।

श्रीरोमांरोलां ने काशी के परमहंसदेव के अनुभव के बारे में एक बात और लिखी है—

He visited Benares, it seemed to him not built of stones, but a 'condensed mass of spirituality.' This has also been the experience of other Yogis who have visited Sacred Kashi. (Life of Ramakrishna by Romain Rolland)

अर्थात् स्वामी रामकृष्ण परमहंस ने काशी को पत्थरों से निर्मित नहीं देखा, उन्होंने देखा कि वह 'दिव्य चेतन का समूह है'। जिन अन्यान्य योगियों ने इस पवित्र काशी के दर्शन किये हैं, उन्हें भी ऐसा ही अनुभव हुआ है।

(२)

पण्डित गोपीनाथ जी कविराज के एक खास मित्र व्यावहारिक जीवन से अलग होकर काशी सेवन कर रहे हैं, उन्होंने अपने जीवन की निम्नलिखित घटना कविराज जी को सुनायी थी। मेरे आग्रह से उन्होंने मुझसे जैसा कहा, ठीक वैसा ही मैं यहाँ लिख रहा हूँ। उन्होंने अपना नाम प्रकाशित करने की आज्ञा नहीं दी, इसलिये उनका पूर्ण परिचय नहीं दिया जा सकता।

'शायद सन् १९०५ में बङ्गाल से एक विजय नामक लड़का काशी आया था। मुझसे परिचय होने के बाद से ही उसका मेरे प्रति अत्यन्त अनुराग हो गया, और हम दोनों का प्रेम-सम्बन्ध इतना घनिष्ठ हो गया कि हम दोनों शाम के वक्त रोज ही घूमने जाया करते। प्रायः एक साल के बाद विजय के एक बूढ़े सम्बन्धी (उसके फूफा के पिता) का पत्र आया कि 'मैं बीमार हूँ और सपरिवार काशी आ रहा हूँ।' विजय ने मुझसे एक मकान किराये पर ठीक कर देने के लिये कहा। देख सुन कर हमलोगों ने

टेढ़ी नीम के पास एक मकान किराये पर लिया। वे लोग आकर उसमें ठहर गये। रोगी को ऊपर के मंजिल पर रक्खा गया। वृद्ध बहुत दिनों से बीमार थे, घरवालों ने बतलाया कि ये गत छः महीनों से काशी आने के लिये बड़े ही व्याकुल थे। काशी आने पर उनके रोग में कुछ भी कमी नहीं हुई, परन्तु मन में एक आनन्द का भाव दिखलायी दिया। रोग ने क्रमशः डबल निमोनिया का रूप धारण कर लिया और उनकी हालत बिगड़ गयी। एक दिन शाम को डाक्टरों ने आशा छोड़ दी और वे जाते समय कह गये कि 'आज रात को परिचारकों को सावधान रहना चाहिये।' मैं उस समय वहीं था। विजय भोजनादि के लिये घर चला गया। अन्नपूर्णा फार्मेसी के किङ्करबाबू रोगियों की परिचर्चा में बड़े कुशल थे। इसलिये निश्चय हुआ कि रात को उन्हीं को यहाँ रक्खा जाय। उन्हें बुलाने का भार विजय को सौंपा गया। उनकी प्रतीक्षा में मैं रोगी के पास बैठा रहा। घर के और भी दो-एक मनुष्य वहाँ थे।

कुछ ही देर बाद, नीचे के तल्ले में खड़ाऊँ की आवाज सुन कर मैं सीढ़ी क ओर देखने लगा; क्रमशः मैंने देखा कि एक दिव्यमूर्ति संन्यासी हाथ में त्रिशूल और कमण्डलु लिये सीढ़ी से आकर सीधे रोगी के बिल्कुल निकट चले गये एवं सिर झुका कर रोगी के कान में कुछ कहने लगे। रोगो में करवट बदलने की ताकत बिल्कुल नहीं रह गयी थी, परन्तु उसने सहज ही करवट बदल कर मानों संन्यासी के वचन सुने। संन्यासी चले गये। वृद्ध ने दो एक लम्बे श्वास लिये और साथ ही उनका प्राण पखेरू उड़ गया। यह घटना मेरी आँखों के सामने हुई, मैं सोचने लगा—'ये संन्यासी कौन थे।' घर के दूसरे लोगों से पूछने पर उन्होंने कहा कि 'कहाँ ? हम लोगों ने तो किसी संन्यासी को नहीं देखा !' मैं अवाक् रह गया।

मैं मानों किसी दिव्य लोक में बैठकर यह रहस्य देख रहा था। तबसे मेरे मन में यह दृढ़ विश्वास हो गया है कि परमकारुणिक शिव ही इस काशीधाम में विशेष रूप से जीव के अन्तकाल के समय आकर उसके कान में तारक-ब्रह्म-मन्त्र का उपदेश किया करते हैं।

मैं बैठा था, कुछ ही देर बाद किङ्करबाबू ने आकर कहा कि 'अरे ! यहाँ तो सब शेष हो गया, कब हुआ ?'

यह घटना मैंने पूजनीय महामहोपाध्याय पण्डित यादवेश्वर तर्करत्न को सुनायी थी। इसने उनके मन पर इतना प्रभाव डाला कि उसके बाद वे, इस भय से कि कहीं जीवन के शेष मुहूर्त में शिवगुरुलाभ के सौभाग्य से वञ्चित न रह जाऊँ, थोड़े समय के लिए भी काशी छोड़ना नहीं चाहते थे। इस घटना के बाद से जब कभी मैं उस मकान के पास से निकलता हूँ, मेरा शरीर और मन आशा और आनन्द से प्रफुल्लित हो उठता है।

जिस मकान में यह घटना हुई थी, उसको उन्होंने आनन्द-गद्गद्भाव से मुझको दिखलाया। इस प्रकार की घटनाएँ और भी अनेकों सज्जनों से सुनी जाती हैं।

( ३ )

काशी में एक साध्वी वृद्धा विधवा रहती हैं। हम उन्हें 'खालिसपुरा की माँ' के नाम से जानते हैं। सब प्रकार से संबलहीन होकर केवल धर्म के ऊपर निर्भर रहकर वे काशीसेवन करती हैं। हमारी धारणा है कि वे धार्मिक जीवन में बहुत ऊँची भूमिका पर स्थित हैं। कुछ समय तक उनके पास रहने से या उनके वाक्य श्रवण करने से मन एक अपूर्व धर्मभाव से पूर्ण हो जाता है। उनके जीवन की निम्नलिखित घटना गतवर्ष मैंने कई मित्रों के साथ उन्हीं के मुख से सुनी थी।

'उस समय मेरे स्वामी जीवित थे। एक बूढ़ी बिल्ली कहीं से आकर हमारे घर में रहने लगी। उसमें विशेषता यह थी कि वह हमारे साथ निरामिष आहार करती, मांस खाने के लोभ में दूसरी जगह कहीं नहीं जाती एवं एकादशी के दिन कुछ भी नहीं खाती थी। ज्यादातर मेरे पास पड़ी रहती। कालक्रम से उस बिल्ली की मृत्यु हुई और उसे सड़क पर एक तरफ फिंकवा दिया गया, जिससे उसे सफाई करनेवाले आकर उठा ले जायँ। पर मैंने सोचा, वे उसे न जाने कहाँ ले जाकर फेंकेंगे? ऐसी हिंसाशून्य सद्गुणी बिल्ली तो देखने में नहीं आयी, क्या इसका शव गङ्गा में नहीं डाला जा सकता?

स्वामी से जब मैंने यह कहा तो वे पहले कुछ नाराज से हुए। बिना मतलब उन्हें एक दुर्गन्धमय मृत पशु को ले जाना ठीक नहीं मालूम पड़ा। परन्तु पीछे मेरे हृदय की वेदना का अनुभव कर वे उसे ले जाने को राजी हो गये। मैंने बिल्ली को लाल कपड़े के एक टुकड़े में लपेट दिया। वे उसको गङ्गा में बहा आये और आकर मुझसे बोले कि 'बिल्ली को तुम्हारी मनचाही गङ्गा-प्राप्ति हो गयी।' इस घटना के पाँच-छः दिन बाद अकस्मात् एक दिव्य मनुष्याकृति सधवा रमणी, जो लाल पाढ़ की साड़ी पहने थी और जिसकी माँग में सिन्दूर भरा था, मेरे समीप आकर बैठ गयी। मैंने पूछा—'बहिन, तुम कौन हो? उसने कहा—मैं वही बिल्ली हूँ, जिसे तुमने दया करके गङ्गाजी में बहा दिया था, अब मैं मुक्त होकर जा रही हूँ, इसलिए जाने के पहले तुमसे मिले जाती हूँ। यह कहकर वह तुरन्त अन्तर्धान हो गयी। मैं अपने आसन पर बैठी रह गयी। मैंने देखा, कितने ही देवी-देवता उसके आगमन की प्रतीक्षा में बैठे हैं न जाने किस पाप से बेचारी को कुछ दिनों तक बिल्ली की योनि में रहना पड़ा!'

( ४ )

हिन्दू-विश्वविद्यालय के इलेक्ट्रिक इञ्जिनियरिङ्ग विभाग के मुख्याध्यापक श्रीभीमचन्द्र चट्टोपाध्याय के जीवन की निम्नलिखित घटना अत्यन्त ही मर्मस्पर्शी है—

'काशी विश्वविद्यालय से मिले हुए वासस्थान (नगवा) में रहते समय मेरी बड़ी लड़की सरस्वती सख्त बीमार हो गयी। एक दिन उसको घर में छोड़कर मैं एक काम से अपनी स्त्रीसहित एक मित्र के घर गया था। उसी समय एक आदमी ने आकर

हमें खबर दी कि तुम्हारी लड़की की अवस्था बहुत खराब है। लड़की की माँ उसी समय घर गयी, लड़की को उस समय भयानक हिचकी आ रही थी। माता और कुछ भी निश्चय न कर सकने के कारण, श्रीहरि का स्मरण करके, नारायण के स्नानोदक में तुलसी-पत्र छोड़कर, वही जल कन्या के मुख में डालने लगी। इससे हिचकी बन्द हो गयी। उस समय तक मैं भी आ गया, पर उसकी हालत खराब ही होती जा रही थी।

इसके बाद लड़की ने नगवा छोड़कर वरुणा और अस्सी के बीच काशी के अन्दर रहने की इच्छा प्रकट की। मैंने पहले भी अपने परममित्र, प्रिंसिपल मि० सि० ए० किंग से इसके लिये कहा था। परन्तु उस समय उन्होंने बिल्कुल असम्मति प्रकट की थी। आज इस अवस्था में मेरी लड़की के सङ्कल्प की बात जानकर उन्होंने उसी समय मुझसे कहा कि 'तुम कल ही यह घर छोड़कर काशी के अन्दर चले जाओ।'

मैंने उनके कथनानुसार किया। दूसरे दिन सबेरे ही गुदोलिया में एक मकान किराये पर लेकर बीमार लड़की को किसी तरह पालकी में बैठाकर हमलोग उस घर में चले गये। इस लड़की के पुण्य-प्रभाव से ही इस समय हमलोगों का काशीसेवन हो रहा है।

लड़की का रोग दिनों-दिन बढ़ने लगा। मृत्यु के दो दिन पहले मेरी लड़की ने काशीखण्ड और गीता सुननी चाही, मैंने यथासम्भव पढ़कर सुनायी। लड़की मेरे घर पर प्रायः चार वर्षों से बीमार थी। उसके पति काशी धाम में ही रहते थे, परन्तु उन्होंने इतने दीर्घकाल में एक दिन भी आकर उसे नहीं देखा। मेरी लड़की के बीमार होने के दो वर्ष बाद उन्होंने दूसरा विवाह कर लिया था। इन सब कारणों से मेरे मन में दुःख था। लड़की यह जानती थी, तो भी उसने शेष समय एक बार अपने स्वामी के दर्शन करने की इच्छा नौकर से जनायी और कहा—यदि माँ गुस्सा न हों तो एक बार उन्हें बुला लाओ। कहना नहीं होगा कि अभिमान छोड़कर मैंने अपने दामाद को बुला लिया। सरस्वती उनका चरणोदक पोकर तृप्त हो गयी और बोली कि 'मुझे शान्ति मिल गयी।' उनको अपने पास बैठाकर उसने बातें की। सरस्वती के उस भाव को याद करके आज भी मैं आँसुओं को नहीं रोक सकता।

मृत्यु के पहले दिन सरस्वती ने अपनी माँ को बुलाकर अपने सोने के सारे गहने एक-एक करके कुछ अपनी बहिनों को और कुछ दूसरों को बाँट दिये। कहना नहीं होगा कि पहले दिन इस सम्बन्ध में उसने स्वामी से पूछ लिया था। गहने बाँटने के कुछ पहले उसकी माँ ने उससे कहा था कि 'बेटी, तुम अच्छी होने पर इन गहनों को पहनना। तुम अपने इस प्यारे अनन्त को इस अमृता बहिन को क्यों दे रही हो? यह तो तुमसे लड़ा करती थी न? इत्यादि।' सरस्वती ने उत्तर दिया कि माँ, मेरे राग-द्वेष और कामना का पर्दा फट गया है, मेरा अब किसी पर क्रोध नहीं है। अच्छी होने पर भी अब मुझे गहने पहनने की इच्छा नहीं है और न किसी भी वस्तु के लिये

वासना या लोभ ही है। क्रोध का बिल्कुल नाश हो गया है, इसलिये जो मुझसे झगड़ा करती थीं उनसे भी मेरा प्रेमभाव हो रहा है। मैंने जैसा कहा है, वैसा ही करने से मुझे आनन्द होगा।

उसके कथनानुसार ही किया गया। दिनभर लड़की ने घर के लोगों, आत्मीय-जनों एवं नौकर-नौकरानी सबको एक-एक करके बुलाया और अपने दोषों के लिये हाथ जोड़कर उनसे क्षमा-प्रार्थना की। यहाँतक कि मेहतर को भी बाकी नहीं छोड़ा। सबसे जाने की अनुमति माँगी तथा सारे नौकरों को कुछ-न-कुछ दिया।

सन्ध्या-समय सरस्वती ने अपनी माँ को बुलाकर कहा—'माँ, तुमने जो कहा कि मैं उत्तम स्थान को जाऊँगी सो ठीक है, देखो लोग मुझे लेने के लिये आ गये हैं। परन्तु वे तुम्हारी आज्ञा बिना मुझे ले जाना नहीं चाहते। मुझे अनुमति दो।' इस प्रकार रात्रि के ११ बजे तक कहते रहने पर, मेरी स्त्री बिना अनुमति दिये न रह सकी। उसने कहा—'बेटी, तुम किसी सुन्दर जगह जाओ तो मैं बाधा डालना नहीं चाहती।' इसी समय 'शिव' का नाम स्मरण करती हुई सरस्वती देवादिदेव महादेव में लीन हो गयी, मानों अभी तक माता की अनुमति की ही प्रतीक्षा कर रही थी।

मैंने अनुभव किया कि भगवान् ने गीता में काम, क्रोध, लोभ नामक जिन तीन नरकों के द्वारों का उल्लेख किया है (गीता १६।२१) उनसे मेरी लड़की श्रीविश्वनाथ की कृपा से विनिर्मुक्त होकर सदाशिव में लीन हो गयी।

उस समय मुझे विश्वास हो गया कि काशी-मृत्यु इसी को कहते हैं। किस प्रकार बीस वर्ष की युवा लड़की के सारे बन्धन, माया-मोह, राग-द्वेष आदि अकस्मात् पर्दे की तरह हट गये! शिव-कृपा के बिना ऐसी पतिभक्ति एवं मृत्यु-समय में सबके साथ ज्ञानपूर्वक इस प्रकार का आचरण सम्भव नहीं। यह 'काशीमरणान्मुक्तिः' इस शास्त्र-सम्मत वाक्य का स्मरण रखने से सहज ही हृदयङ्गम किया जा सकता है।



# ब्रह्म, परमात्मा और भगवान्

( १ )

श्रीमद्भागवत में कहा गया है कि ज्ञानस्वरूप एक ही अद्वयतत्त्व तत्त्ववेत्ताओं के प्रति अखण्ड तत्त्व के रूप में प्रतीत होने पर भी व्यवहारभूमि में उपासकों के दृष्टिकोण के भेद के अनुसार ब्रह्मरूप या परमात्मरूप अथवा भगवद्रूप से भिन्न-भिन्न कहा जाता है। ज्ञानी की दृष्टि में वह तत्त्व ब्रह्मरूप में अपने को प्रकट करता है, योगी की दृष्टि में परमात्मा के रूप में उसका प्रकाश होता है और भक्त अपने दृष्टिकोण से उसका भगवद्रूप में आस्वादन करते हैं। वस्तु एक होने पर भी विभिन्न दृष्टियों से उसकी विभिन्न रूपों में प्रतीति होती है। एक ही दूध दर्शनेन्द्रिय के द्वारा सफेद, रसनेन्द्रिय के द्वारा मधुर और त्वगिन्द्रिय के द्वारा कोमल, सरस और तरल प्रतीत होता है। अवश्य ही गुणों के भेद के अनुसार इस प्रकार की प्रतीति हो सकती है। उसी प्रकार गुण की प्रतीति की अलग-अलग धाराएँ हैं, यह भी सत्य है। ठीक उसी प्रकार तत्त्व-वस्तु एक होने पर भी उसमें जो अनन्त विचित्रताएँ हैं उन्हें जानने के लिए अनुरूप उपाय और साधना की आवश्यकता है। ब्रह्मदृष्टि अभेददृष्टि है। ब्रह्म निर्गुण, निराकार, निष्कल देशकाल आदि से अपरिच्छिन्न सच्चिदानन्दरूप अखण्ड वस्तु है। ब्रह्मस्वरूप का जो प्रकाश होता है, उसमें द्रष्टा, दर्शन और दृश्य का पृथक् अस्तित्व नहीं रहता। स्वयं-प्रकाश सत्य अपने प्रकाश से आप ही प्रकाशित होता है। ब्रह्म से पृथक् रूप में रहकर ब्रह्म-दर्शन नहीं किया जा सकता। यदि ब्रह्म का साक्षात्कार करना हो तो स्वयं भी ब्रह्म होना जरूरी है। उस अवस्था में देह नहीं रहती. भाव या माया की क्रिया नहीं रहती, किसी प्रकार का परिणाम भी नहीं रहता—वह नित्यसिद्ध विदेहावस्था है। केवल देह ही नहीं रहती, सो बात नहीं है, उस अवस्था में इन्द्रियाँ नहीं रहतीं, यहाँ तक कि मन अथवा अन्तःकरण भी नहीं रहता। ज्ञानयोग से द्वैत की निवृत्ति हो जाने पर जब देह, इन्द्रिय और अन्तःकरण की क्रिया शान्त हो जाती है तब इस तरह के स्वयं-प्रकाश तत्त्व का उदय होता है। इस अवस्था में चित्त की सब वृत्तियाँ निरुद्ध रहती हैं। ज्ञानी ज्ञान की महिमा से ब्राह्मी स्थिति में पहुँचता है। यह विजातीय, स्वजातीय और स्वगत भेद से रहित परमावस्था है। देह के रहते इस अवस्था का विकल्परहित साक्षात्कार ठीक-ठीक नहीं होता। कदाचित् यदि होता भी है, तो उसके कारण देहपात शीघ्र हो जाता है। जीवन्मुक्ति अवस्था में वेदान्तमतानुसार अविद्यालेश विद्यमान रहता है, इसलिए उसे एक प्रकार से परा मुक्ति कहना नहीं बनता। ब्रह्मावस्था अद्वैतावस्था है, इसमें सन्देह नहीं है। परमात्मावस्था में योगी जीवात्मा और परमात्मा के भेदाभेद का अनुभव करता है। योगी अपने आत्मा का परमात्मा के अंशरूप में अनुभव करता है। प्रचुर अग्नि और उसकी चिनगारी में परस्पर जो सम्बन्ध है, परमात्मा और जीवात्मा

में भी ठीक वही सम्बन्ध है। तात्त्विक दृष्टि में प्रचुर अग्नि जैसे तेजःपुञ्जरूप है, चिनगारी भी ठीक वैसे ही तेजःपुञ्जरूप है। स्वरूपतः दोनों में कोई भेद नहीं है। किन्तु यह सत्य है कि प्रचुर अग्नि अंशी है और चिनगारी उसका अंश है। चिनगारी को अंशी मानकर अग्नि को अंश कहना नहीं बन सकता। भगवान् शङ्कराचार्य के "सत्यपि भेदापगमे" इस वाक्यांश से यही बात ध्वनित होती है। जीवात्मा और परमात्मा का जो संयोग है वही 'योग' कहलाता है। 'योग' शब्द किसी एक निश्चित वस्तु का प्रतिपादन नहीं करता—वह ऐसी एक अवस्था का प्रतिपादन करता है जिससे वस्तु दो रहने पर भी एक और एक रहने पर भी दो प्रतीत होती है। इस योगावस्था में देह रह सकती है, किन्तु उसकी तथा उसमें रहनेवाली इन्द्रियों की कोई कार्यकारिता नहीं रहती। योगी का आदर्शभूत परमात्मा इन्द्रियों के द्वारा जानने योग्य नहीं है। किन्तु इस अवस्था में मन एकाग्र अथवा निरुद्ध भूमिका में रहता है। मनोवृत्ति के एकाग्र होने पर जिस दृष्टि का विकास होता है, उसीसे परमात्मा का साक्षात्कार होता है। वृत्तिनिरोध की अवस्था में परमात्मा के साथ तादात्म्य प्राप्त होता है।

ब्रह्मावस्था में देह-इन्द्रियों का रहना तो दूर की बात है, मन भी नहीं रहता। इसीलिए ब्रह्म-स्वरूप मन का अगोचर है। किन्तु परमात्मावस्था में योगभूमि में शुद्ध मन रहता है। इसी विशुद्ध मन से परमात्मा का दर्शन हो सकता है। परमात्मा का स्वरूप इन्द्रियों का अगोचर है। क्योंकि ब्रह्म के समान परमात्मा भी मूर्त देह से रहित हैं, किन्तु परमात्मा का अमूर्त या ज्ञानमय शरीर है—वह शुद्ध मन का गोचर एवं प्राकृत इन्द्रियों का अगोचर है। उस विशुद्ध मन से परमात्मा के ज्योतिर्मय विग्रह का दर्शन किया जाता है। उस अवस्था में द्रष्टा योगी का स्थूल प्राकृत शरीर में अभिमान नहीं रहता।

भगवत्स्वरूप ज्ञान का अगोचर एवं योग का भी अगम्य है। एकमात्र भक्ति के द्वारा ही भाव-दृष्टि से भगवद्दर्शन का अधिकार प्राप्त हो जाता है। इस अवस्था में भक्त और भगवान् में जो सम्बन्ध होता है उसमें भेद साफ रहता है। भगवद्-विग्रह सब इन्द्रियों द्वारा संवेद्य है। यह विग्रह इन्द्रियगोचर है, किन्तु ये इन्द्रियाँ संस्कारयुक्त तथा भक्ति के रंग से रँगी रहती हैं। अर्थात् अन्तःकरण शुद्ध होकर जिस तरह परमात्मा का दर्शन करता है उसी तरह इन्द्रियाँ शुद्ध होकर भगवत्-मूर्ति का दर्शन करती हैं। परमात्मा का आकार ज्योतिर्मय है। वह शुद्ध मन से ज्ञेय तथा योगी के हृदय में अथवा अन्तराकाश में अनुभव-योग्य है। किन्तु श्रीभगवान् का विग्रह रूप, रस आदि सकल गुणों से सम्पन्न तथा भक्त के नेत्रों के सामने बाहरी आकाश में प्रकाशमान होता है।

( २ )

साधारणतः ज्ञानमार्ग, योगमार्ग और भक्तिमार्ग विभिन्न पथों के रूप में माने जाते हैं। इसलिए ज्ञानमार्ग से जो ब्रह्मसाक्षात्कार होता है उसके साथ योगमार्ग के लक्ष्य परमात्मसाक्षात्कार का समन्वय नहीं होता। ठीक उसी प्रकार इन दोनों के साथ

# प्राचीन अद्वैतवाद के साथ शङ्कर के अद्वैतवाद का सम्बन्ध

अद्वैतवाद भारतवर्ष में अति प्राचीनकाल से प्रचलित है। उपनिषदों में यत्र तत्र अद्वैतपरक श्रुतियाँ दीख पड़ती हैं। मन्त्रसंहिताओं में अद्वैतमत प्रकाशन का अवसर न रहने पर भी जहाँ-तहाँ प्रसंगतः उसका स्पष्ट आभास दृष्टिगोचर होता है। महाभारत आदि ग्रन्थों में अन्यान्य मतों के साथ अद्वैतवाद का भी परिचय मिलता है। प्राचीन वेदान्तसूत्रकारों में से कोई-कोई अद्वैतवादी थे—यह सर्वत्र प्रसिद्ध ही है। इसके अनन्तर बौद्धमत में माध्यमिक तथा योगाचारगण अद्वैतवादी थे। इसी कारण बुद्ध का एक नाम अद्वयवादी भी पड़ा था। वैयाकरण, शाक्त, शैव, ये सभी अद्वैतवाद को मानते थे। शङ्कर के पहले वेदान्त में भी अद्वैतवाद अपरिचित नहीं था। मण्डनमिश्र ने ब्रह्म-सिद्धि में अद्वैतवाद का ही समर्थन किया है। दिगम्बराचार्य समन्तभद्र ने आप्तमीमांसा ( श्लोक २४ ) में अद्वैतपक्ष का उल्लेख किया है—

"अद्वैतैकान्तपक्षेऽपि दृष्टो भेदो विरुद्ध्यते।
कारकाणां क्रिययोश्च नैकं स्वस्मात् प्रजायते" ॥

समन्तभद्र शङ्कर से प्राचीन हैं। इससे प्रतीत होता है कि अद्वैतवाद उनसे (शङ्कर से) प्राचीन था, इसमें कोई सन्देह नहीं है। शान्तरक्षित के तत्त्वसंग्रह (३२८-३२९) में प्राचीन अद्वैतमत का वर्णन आया है। कमलशील ने इन लोगों का 'अद्वैत-दर्शनावलम्बिनश्चौपनिषदिकाः' कहकर उल्लेख किया है। शान्तरक्षित का वचन यह है—

"नित्यज्ञानविवर्तोऽयं क्षितितेजोजलादिकम्।
आत्मा तदात्मकश्चेति सङ्गिरन्तेऽपरे पुनः ॥
ग्राह्यलक्षणसंयुक्तं न किञ्चिदिह विद्यते।
विज्ञानपरिणामोऽयं तस्मात् सर्वः समीक्षते" ॥[1]

कमलशील ने इन कारिकाओं की व्याख्या करते हुए कहा है कि क्षिति आदि प्रपञ्चविज्ञान प्रतिभासस्वरूप है। शान्तरक्षित के वचन से प्रतीत होता है कि उनके मत से विवर्त और परिणाम, ये दोनों शब्द पर्यायवाची हैं; क्योंकि उन्होंने प्रथम श्लोक में क्षिति आदि को नित्यज्ञान का विवर्त कहकर दूसरे श्लोक में उन्हें विज्ञानपरिणाम कहा है। इस मत में आत्मा नित्यज्ञानरूप है और क्षिति आदि जगत् इसी का परिणाम अथवा विवर्त है। भवभूति भी इस प्राचीन विवर्तवाद को जानते थे। उत्तररामचरित में उन्होंने कहा है—

"ब्रह्मणीव विवर्तानां क्वापि प्रविलयः कृतः"।

---

१. प्रज्ञाकरमति ने शान्तिदेवकृत बोधिचर्यावतार की स्वरचित पञ्जिकाटीका में ये श्लोक उद्धृत किये हैं। परन्तु उसमें कुछ पाठभेद है।

इस वचन से ज्ञात होता है कि विवर्त ब्रह्म में लीन होता है और ब्रह्म से ही आविर्भूत होता है। उनकी दृष्टि में विवर्त और परिणाम एकार्थक हैं। 'एको रसः करुण एव विवर्तभेदात्' इत्यादि श्लोक से भी सिद्ध होता है कि 'विवर्त' शब्द का नवीनवेदान्तसम्मत अर्थ उन्हें ज्ञात नहीं था। कुमारिलभट्ट ने भी श्लोकवार्तिक में वेदान्त के अद्वैतवाद का उल्लेख किया है। योगवासिष्ठ रामायण का रचनाकाल परिज्ञात नहीं है। यदि इसका रचनाकाल शङ्कर से पूर्व माना जाय ( जैसा कि डा० भीखनलाल आत्रेय ने प्रतिपादन करने का विशेषरूप से प्रयत्न किया है ) तो उसके अद्वैतवाद को भी प्राचीन अद्वैतवाद का ही प्रकारभेद मानना होगा।

परन्तु ये सव अद्वैतवाद एक ही प्रकार के नहीं हैं। माध्यमिकों का शून्याद्वयवाद, योगाचारों का विज्ञानाद्वयवाद, शाक्तों का शक्त्यद्वयवाद, वैयाकरणों का और मण्डन सम्मत प्राचीन वेदान्तियों का शब्दाद्वयवाद—यद्यपि ये सब अद्वैतवाद ही हैं, तथापि इनमें परस्पर कुछ-न-कुछ वैशिष्ट्य है। शङ्कर तथा शङ्कर के परमगुरु आचार्य गौडपाद-द्वारा प्रचारित अद्वैत इन सब अद्वैतवादों से किसी-किसी अंश में विलक्षण है। पूर्वोक्त मतों में से किसी मत का प्रभाव शङ्कर-मत पर पड़ा है या नहीं, यह कहना कठिन है। परन्तु अन्य मत का प्रभाव मानने पर भी यह अवश्य ही स्वीकार करना पड़ेगा कि शङ्करमत का अन्य मतों की अपेक्षा असाधारण वैशिष्ट्य है।

किसी-किसी पण्डित का विश्वास है कि शङ्कराचार्य ने बौद्धमत का अनुसरण करते हुए ही बौद्धमत का खण्डन किया है—

"मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमेव च"।

इत्यादि पौराणिक वचन इसी मत के परिपोषक हैं। इन लोगों का कहना है कि गौडपाद की कारिका का विशेष रूप से पर्यालोचन करने से ज्ञात होता है कि यद्यपि यह ग्रन्थ वस्तुतः औपनिषद् ब्रह्मवाद की स्थापना करने के लिये ही प्रवृत्त हुआ था, तथापि भाव तथा भाषा में यह आदि से अन्त तक माध्यमिक दर्शन के प्रभाव से भरा पड़ा है। इस ग्रन्थ में आत्मा के विषय में अस्ति, नास्ति, अस्ति-नास्ति, नास्ति-नास्ति, इन चार कोटियों का उल्लेख है—

"अस्ति नास्त्यस्तिनास्तीति नास्ति नास्तीति वा पुनः।
चलस्थिरोभयाभावैरावृणोत्येष बालिशः॥
कोटयश्चतस्र एतास्तु ग्रहैर्यासां सदावृतः।
भगवानाभिरस्पृष्टो येन दृष्टः स सर्वदृक्"॥

इनका सारांश यह है कि आत्मा सत्, असत्, सदसदुभयात्मक तथा सदसद्विलक्षण—इन चार कोटियों में से किसी भी कोटि से स्पृष्ट नहीं है। इस प्रकार चतुष्कोटिविनिर्मुक्त आत्मा का जिन्होंने साक्षात्कार किया हो, वे ही सर्वदर्शी अथवा सर्वज्ञ कहलाने योग्य हैं। गौडपाद से बहुत पहले नागार्जुन ने भी माध्यमिककारिका में यही बात कही थी—

"न सन्नासन्न सदसन्न चाप्यनुभयात्मकम् ।
चतुष्कोटिविनिर्मुक्तं तत्त्वं माध्यमिका विदुः" ॥

गौडपाद की उक्ति नागार्जुन के इस वचन की प्रतिध्वनिमात्र है। नागार्जुन और गौडपाद दोनों ही परमार्थतत्त्व को चतुष्कोटिविनिर्मुक्त कहते हैं। इसी का अनुसरण करते हुए नैषधकार श्रीहर्ष ने भी कहा है—

"साप्तुं प्रयच्छति न पक्षचतुष्टये तां
तल्लाभशंसिनि न पञ्चमकोटिमात्रे।
श्रद्धां दधे निषधराड् विमतौ मताना
मद्वैततत्त्व इव सत्यतरेऽपि लोकः" ॥ ( नै० १३।३६ )

अद्वैतशिरोमणि खण्डनखण्डखाद्यकार श्रीहर्ष ने अपने नैषधचरित में (२१।८८) बुद्ध का भी विधूतकोटिचतुष्क तथा अद्वयवादीरूप से वर्णन किया है[1]। इस वर्णन के अनुसार शून्यवादी का शून्य अथवा तत्त्व और आचार्य गौडपाद का आत्मा प्रायः एक ही प्रकार का है। इन समालोचकों का यह भी कथन है कि गौडपाद का अजातवाद भी नागार्जुनरचित माध्यमिककारिकामूलक ही है। नागार्जुनने कहा है—

"न स्वतो नापि परतो न द्वाभ्यां नाप्यहेतुतः।
उत्पन्ना जातु विद्यन्ते भावाः क्वचन केचन" ॥ ( मा० का० १।७ )

( देखिये—मध्यमकवृत्ति, पृ० १२, Bibliotheca Buddhica में Professor Poussin का संस्करण )। गौडपाद ने अलातशान्तिप्रकरण में कहा है—

"स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते।
सदसत् सदसद्वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते" ॥

माध्यमिकमत में परमार्थतत्त्व जैसे मन, वाक्य और प्रपञ्च के अतीत है, शङ्करमत भी इस अंश में ठीक वैसा ही है। सब वस्तुओं का मायिकत्व और स्वाप्नत्व दोनों दर्शनों में समानरूप से माना गया है। सत्ता का पारमार्थिक तथा व्यावहारिकरूप से विभाग जो शङ्करदर्शन में मिलता है, वह बौद्धदर्शन के आधार पर ही प्रचलित हुआ प्रतीत होता है। बौद्धों का परमार्थसत्ता तथा व्यावहारिक सत्ता—इस प्रकार सत्ताभेद अतिप्राचीन पालि-साहित्य में भी मिलता है। यह भेद और किसी दर्शन में नहीं है। इससे अतिरिक्त माण्डूक्यकारिका में ऐसे पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग मिलता है जिनका उल्लेख केवल बौद्धदर्शन के ग्रन्थों में ही है। इन्हीं सब विषयों का सूक्ष्मरूप से पर्यालोचन करके आधुनिक पण्डितों ने सिद्धान्त किया है कि शङ्करदर्शन बौद्ध शून्यवाद का औपनिषद संस्करणमात्र है।

पक्षान्तर में किसी-किसी का यह मत है कि अति प्राचीन शिवाद्वयवाद का अवलम्बन करके शङ्कराचार्य ने अपना मत स्थापन किया था। प्रसिद्धि है कि उन्होंने

---

१. एकचित्ततितिरद्वयवादिन्न त्रयीपरिचितो बुद्धस्त्वम्।
पाहि मां विधुतकोटिचतुष्कः पञ्चबाणविजयी षड्भिज्ञः ॥ ( नै० २१।८८ )

सूतसंहिता का अठारह बार आलोचन करके शारीरकभाष्य की रचना की थी—

"तामष्टादशधालोच्य शङ्करः सूतसंहिताम्।
चक्रे शारीरकं भाष्यं सर्ववेदान्तनिर्णयम्"॥

सूतसंहिता प्राचीन शिवाद्वैत-सम्प्रदाय का ग्रन्थ है। इसके भाष्यकार माधव-मन्त्री सुप्रसिद्ध शैवाचार्य क्रियाशक्ति पण्डित के शिष्य थे। शङ्कर के दक्षिणामूर्तिस्तोत्र और सुरेश्वरकृत उसके वार्तिक के अवलोकन से ज्ञात होता है कि शिवागम के साथ शङ्कर का विशेष परिचय था, अतएव शङ्कर का अद्वैतशिवागम के प्रभाव से प्रभावित होना कोई आश्चर्यजनक बात नहीं है[1]।

इन सब अद्वैतसिद्धान्तों का ज्ञान शङ्कर को अवश्य था, और यह भी सम्भव है कि इनमें से किसी-किसी के सिद्धान्त का प्रभाव भी थोड़ा-बहुत उन पर पड़ा हो। किन्तु शङ्कर ने इनमें से किसी मत का अवलम्बन करके अपने अद्वैतवाद का प्रचार किया, यह मानना किसी प्रकार भी संगत नहीं हो सकता। शङ्कर के सदृश महाज्ञानी तथा महायोगी पुरुष ऐसा क्यों करने लगे? देश में जिस समय के वातावरण में जिस प्रकार के भावों तथा पारिभाषिक शब्दों की व्याप्ति रहती है, उस समय बनाये गये ग्रन्थों में तथा चिन्ताशील (विचारशील) व्यक्तियों के चित्त में उनका कुछ-न-कुछ प्रभाव पड़ता ही है। यह वस्तुतः ज्ञानपूर्वक आदान-प्रदान-व्यापार नहीं है।

●

१. 'Is the Adwait of Shankar Buddhism in disguise' नामक लेख में (Quarterly Journal of Mythic Society, Vol. 24, No. 1-2, July-October, 1933) यह दिखाने का प्रयत्न किया गया है कि शङ्कर के अद्वैतवाद का आधार बौद्धों का विज्ञानवाद या शून्यवाद नहीं है, किन्तु अति प्राचीन अद्वैतवाद है।

# श्रीविद्यार्णव नामक ग्रन्थ के अनुसार शङ्कर-सम्प्रदाय का विवरण

शाक्तागम-साहित्य में श्रीविद्यार्णव नामक एक प्रसिद्ध ग्रन्थ है। उसमें श्रीविद्या की उपसाना के क्रम का अवलम्बन करके तन्त्रशास्त्र के सम्पूर्ण सिद्धान्तों का भलीभाँति प्रतिपादन किया गया है। इस ग्रन्थ में श्रीशङ्कराचार्य की गुरुपरम्परा तथा शिष्यपरम्परा का भी कुछ वर्णन किया गया है। यह अभी तक प्रकाश में नहीं आया, इसलिये संक्षेपतः इस विषय में यहाँ पर कुछ लिखना उचित प्रतीत होता है। ऐतिहासिक दृष्टि से इस विवरण का कितना गौरव है, इसका निर्णय ऐतिहासिक विद्वान् करेंगे। किन्तु तान्त्रिक समाज में शङ्कराचार्य और उनके सम्प्रदाय की जो प्रसिद्धि है, उसका कुछ परिचय पाठकसमाज को प्राप्त होना चाहिये। श्रीविद्या की उपासना के साथ शङ्कराचार्य का घनिष्ठ सम्बन्ध था। इस विषय में तान्त्रिक ग्रन्थों में सर्वत्र ही प्रमाण मिलता है। शङ्कर के मठविशेष में जो श्रीयन्त्र है, उसका तो सबको परिज्ञान है ही। सौन्दर्यलहरी, प्रपञ्चसार आदि जिन-जिन तान्त्रिक ग्रन्थों से शङ्कर का नाम संसृष्ट है, वे प्रायः सभी त्रिपुरातन्त्र के ग्रन्थ हैं। ललितात्रिशती आदि भी इसी कोटि के ग्रन्थ हैं। इसीलिये त्रिपुरा-सम्प्रदाय के ग्रन्थ में निबद्ध शङ्करविषयक ऐतिहासिक जनश्रुति का प्रकाशित होना उचित ज्ञात होता है।

इस ग्रन्थ के अनुसार शङ्कराचार्य गौडपाद के प्रशिष्य नहीं थे। गौडपाद से लेकर शङ्कराचार्य तक सात पुरुषों के नाम मिलते हैं। वे क्रमशः इस प्रकार हैं—गौडपाद, पावक, पराचार्य, सत्यनिधि, रामचन्द्र, गोविन्द और शङ्कराचार्य। इससे प्रतीत होता कि शंकर के गोविन्द-शिष्य होने में कोई सन्देह नहीं है, किन्तु वे गौडपाद के प्रशिष्य नहीं थे। प्रचलित ग्रन्थों में गौडपाद, व्यास-पुत्र शुकदेव के साक्षात् शिष्य माने जाते हैं। परन्तु शुकदेव और गौडपाद के बीच में दीर्घकाल का व्यवधान होने से ऐतिहासिक लोग शुक के साथ गौडपाद का साक्षात् गुरु-शिष्य-सम्बन्ध मानने में संकोच करते हैं। बहुत लोग कल्पना करते हैं कि शुकदेव के बाद अद्वैतज्ञान की धारा एक प्रकार उच्छिन्न हो गयी थी। गौडपाद ने सम्भवतः किसी अलौकिक उपाय से आविर्भूत शुकदेव की ही दिव्य मूर्ति से इस ज्ञान को प्राप्तकर उसका पुनरुद्धार किया था। इसी प्रकार शुक के साथ उनका गुरु-शिष्य-सम्बन्ध भी स्थिर हो जाता है। परन्तु साधारण ऐतिहासिक लोग इसको प्रमाण-रूप में ग्रहण नहीं कर सकते। इस ग्रन्थ में गौडपाद के पूर्ववर्ती गुरुओं की भी नामावली दी गयी है, जिसको देखने से शुकदेव और गौडपाद के मध्य में बहुत से पुरुषों का व्यवधान दीख पड़ता है। आदिविद्वान् कपिल से ही शङ्करसम्प्रदाय की प्रवृत्ति हुई है, यह इस ग्रन्थकार का मत है। कपिल से गौडपाद तक गुरुओं के नाम क्रमशः इस प्रकार हैं—कपिल, अत्रि, वसिष्ठ, सनक, सनन्दन, भृगु, सनत्सुजात, वामदेव, नारद, गौतम, शौनक, शक्ति, मार्कण्डेय,

कौशिक, पराशर, शुक, अङ्गिरा, कण्व, जाबालि, भरद्वाज, वेदव्यास, ईशान, रमण, कपर्दी, भूधर, सुभट, जलज, भूतेश, परम, विजय, मरण, पद्मेश, सुभग, विशुद्ध, समर, कैवल्य, गणेश्वर, सपाथ, विबुध, योग, विज्ञान, अनङ्ग, विभ्रम, दामोदर, चिदाभास, चिन्मय, कलाधर, वीरेश्वर, मन्दार, त्रिदश, सागर, मृड, हर्ष, सिंह, गौड, वीर, घोर, ध्रुव, दिवाकर, चक्रधर, प्रथमेश, चतुर्भुज, आनन्दभैरव, धीर, गौडपाद[1]।

इस ग्रन्थ के अनुसार शङ्कराचार्य के १४ शिष्य थे। ये सब देवी के उपासक और निग्रहानुग्रह करने में समर्थ अलौकिक शक्ति-सम्पन्न थे, ऐसा वर्णन है। १४ शिष्यों में ५ शिष्य संन्यासी और ९ गृहस्थ थे। संन्यासी शिष्यों में एक शिष्य का नाम शङ्कर भी था, अवशिष्ट चार के नाम—पद्मपाद, बोध, गीर्वाण और आनन्दतीर्थ थे। गृहस्थ शिष्यों के नाम थे—सुन्दर, विष्णुशर्मा, लक्ष्मण, मल्लिकार्जुन, त्रिविक्रम, श्रीधर, कपर्दी, केशव और दामोदर।

पद्मपाद के ६ शिष्य थे, उनके नाम यों हैं—माण्डल, परपावक, निर्वाण, गीर्वाण, चिदानन्द और शिवोत्तम। ये सब संन्यासी थे। बोधाचार्य के बहुत शिष्य थे। लिखा है कि सब देशों में उनके दो प्रकार के शिष्य थे—संन्यासी और गृही। गीर्वाणेन्द्र के मुख्य शिष्य का नाम विद्वद्गीर्वाण था। विद्वद्गीर्वाण के शिष्य का नाम विबुधेन्द्र, विबुधेन्द्र के शिष्य का नाम सुधीन्द्र और सुधीन्द्र के शिष्य का नाम मन्त्र-गीर्वाण था। मन्त्रगीर्वाण के गृही और संन्यासी दोनों प्रकार के शिष्य थे। आनन्दतीर्थ के सभी शिष्य गृही थे। वे लोग पादुकापीठ की आराधना करते थे। सुन्दराचार्य के तीन प्रकार के शिष्य थे—पीठनायक, संन्यासी और गृही। विष्णुशर्मा के शिष्य का नाम प्रगल्भाचार्य था। ये विद्यार्णवग्रन्थकार प्रगल्भाचार्य के शिष्य थे। ग्रन्थ में लिखा है कि इस ग्रन्थ के पूर्ण होने पर जगद्धात्री महामाया उनके सामने प्रकट होकर बोलीं—वत्स, वर माँगो। जगद्धात्री को सामने खड़ी देखकर उन्होंने कहा—हे माता, यदि कोई साधक केवल हमारे ग्रन्थ के आधार पर गुरुक्रम और मन्त्रादि देखकर मुझे गुरु मानते हुए भक्तिपूर्वक जप करे, तो दीक्षित न होने पर भी उसको सिद्धि प्राप्त हो।

देवी ने 'तथास्तु' कहकर उनका अनुमोदन किया।

लक्ष्मणाचार्य की तपस्या, विद्या और श्री असाधारण थी। चौथी अवस्था में वीतराग होकर वे इधर-उधर देशाटन करने लगे। इसी समय में घूमते-घूमते वे एक दिन प्रौढदेव नामक किसी राजा की राजधानी में पहुँचे। प्रौढदेव ने उनके लिये रहने का स्थान, अन्न, भूषण और परिचारकों का प्रबन्ध कर दिया। एक दिन राजा की सभा में जिस समय लक्ष्मण उपस्थित थे, उस समय वणिकों ने द्वीपान्तर से प्राप्त हुई

१. इस नामावली के किसी-किसी अंश में विचित्रता दीख पड़ती है—(१) शक्ति और पराशर में आनन्तर्य नहीं है, बीच में दो पुरुषों का व्यवधान है; (२) पराशर और शुक के बीच में वेदव्यास का नाम नहीं है, परन्तु शुक के पिता वेदव्यास का नाम शुक के चार शिष्यों के बाद दिया गया है।

वस्त्रादि बहुत-सी बहुमूल्य वस्तुएँ राजा को भेंट की। राजा ने उन लोगों के द्वारा दिये गये मूल्यवान् वस्त्र आचार्य लक्ष्मण को दे दिये। आचार्य लक्ष्मण उन्हें लेकर अपने वासस्थान पर चले आये। कुण्ड में अग्नि की स्थापना करके उन्होंने अग्नि में वस्त्रों की आहुति दे दी। प्रौढदेव के पास जब यह खबर पहुँची, तब उन्होंने वस्त्र लौटाने अथवा उनका मूल्य भेज देने की प्रार्थना करते हुए उनके पास दूत के द्वारा सन्देश भेजा। यह सुनकर लक्ष्मण को क्रोध आया, उन्होंने 'ब्रह्मस्वापहारक' कहकर राजा को शाप दिया कि तुम निवेश हो जाओ। इसके बाद लक्ष्मण ने अपने इष्टदेवता से प्रार्थना करके वस्त्र लौटा दिये। इसके पश्चात् लक्ष्मण प्रौढदेव के नगर को छोड़कर दक्षिण की ओर चले गये। लक्ष्मण की अलौकिक शक्ति की बात सुनकर प्रौढदेव का चित्त उद्विग्न हुआ और उनके पास जाकर उनमे क्रोध की शान्ति के लिये प्रौढदेव ने विनयपूर्वक बहुत प्रार्थना की। उसकी प्रार्थना से सन्तुष्ट होकर लक्ष्मण ने उससे कहा कि तुम्हें पुत्र होगा, परन्तु उससे तुम सुखी नहीं होगे। तदनन्तर समय पाकर सिद्ध महात्मा के वर के अनुसार राजा के एक कुमार उत्पन्न हुआ। लेकिन पुत्र होते ही राजा का देहावसान हो गया। प्रसिद्धि है कि उस समय इस ग्रन्थ के रचयिता प्रजा के अनुरोध से राजकुमार के प्रतिनिधि-रूप में राजभार लेकर उनका शासन करने लगे और उन्होंने श्रीचक्र के आकार में नगर स्थापित कर उसका श्रीविद्यानगर नाम रक्खा। उसके बाद राजकुमार के वयःस्थ होने पर अम्बदेव नाम से उसे राजगद्दी पर बैठाया और उसी के आदेश से उसकी सभा की विद्वन्मण्डली की प्रार्थना से भगवती से आदेश लेकर प्राचीन आगमग्रन्थ[1], यामलग्रन्थ प्रभृति का विशेषरूप से आलोचन करते हुए तथा कादि मत और हादि मत दोनों के सूक्ष्म रहस्य का अनुसरण करते हुए उन्होंने इस विशिष्ट ग्रन्थ का निर्माण किया।

मल्लिकार्जुन के अधिकांश शिष्य विन्ध्यदेश में रहते थे। इसी प्रकार त्रिविक्रम के शिष्य जगन्नाथक्षेत्र में, श्रीधर के शिष्य गौड, मिथिला तथा बंग देश में और कपर्दी के शिष्य काशी, अयोध्या प्रभृति देशों में रहते थे।

केशव और दामोदर के विषय में ग्रन्थ में कोई विशेष विवरण नहीं मिलता।

●

१. तन्त्रराज, मातृकार्णव, त्रिपुरार्णव, योगिनीहृदय इत्यादि।

# आदि-गुरु दत्तात्रेय एवं उनके सम्प्रदाय का दार्शनिक मतवाद[1]

( १ )

भारतीय अद्वैत-साधना के इतिहास में अवधूतप्रवर आदिगुरु परमहंस श्रीदत्तात्रेय का नाम चिरप्रसिद्ध है। 'खण्डन-खण्डखाद्य' के रचयिता श्रीहर्ष ने स्वरचित 'नैषधीयचरित' काव्य में ( २१।९४ ) उन्हें 'अद्वयमयेऽध्वनि सरन्तम्', अर्थात् अद्वैतमार्ग में स्थितिशील कह कर भक्तिपूर्वक प्रणाम किया है। 'शिशुपालवध' काव्य में (१४।७९) कविवर माघ ने 'अविनाशिविग्रह' अथवा सिद्धदेह-सम्पन्न कह कर उनका उल्लेख किया है। उन्होंने कहा है कि गुरु-परम्परा का उच्छेद होने के कारण जिस समय सारी श्रुतियाँ लुप्तप्राय हो गईं थी, उस समय भगवान् ने वैदिक धर्म की रक्षा हेतु अपनी अप्रतिहत स्मृति-शक्ति के द्वारा सभी लुप्त श्रुतियों का उद्धार करने के अभिप्राय से अत्रिमुनि से देवी अनुसूया के गर्भ में जन्म ग्रहण किया था[2]। 'ब्रह्मपुराण' में ( २१३। १०६-११० ) कुछ इसी प्रकार की बातें मिलती हैं; क्योंकि वहाँ वर्णन आता है कि वैदिक धर्म के ह्रास के समय विष्णु दत्तात्रेय का रूप धारण करके इस धर्म और समाज की स्थापना करते हैं। 'हरिवंश' में ( १-४१ ), 'महाभारत' में ( कुम्भकोणम् संस्करण, पृ० ४८ ) में और विष्णुधर्मपुराण' ( १-२८ ) में भी इसी तथ्य का समर्थन प्राप्त होता है। 'अहिर्बुध्न्यसंहिता' में प्राप्त उल्लेखानुसार दत्तात्रेय वासुदेव या विष्णु के अनेक विभवों में से एक थे (५-५०)। श्रीकृष्णयामलतन्त्र में भी दत्तात्रेय की गणना अवतारों में की गई है।

भगवान् दत्तात्रेय केवल महायोगी अथवा महाज्ञानी ही नहीं थे, आत्मविद्या के उपदेशकों में वे अग्रणी थे। उन्होंने अलर्क, प्रह्लाद, यदु, कार्तवीर्य प्रभृति को आन्वीक्षिकी अथवा आत्मविद्या प्रदान की थी ( भागवत १।३-११ )। मदालसा के पुत्र अलर्क

---

१. इस विषय पर श्री कविराज जी के दो निबन्ध अलग-अलग 'आनन्दवर्ता' तथा 'कल्याण' नामक पत्रिकाओं में प्रकाशित हैं। 'आनन्दवार्ता में यह 'आदिगुरु दत्तात्रेय' शीर्षक से क्रमशः खण्ड २ संख्या २ के पृष्ठ १५८-१६०, खण्ड २ संख्या ४ के पृष्ठ ३५६-३५९ एवं खण्ड ३ संख्या १ के पृष्ठ ३६-४० में तथा 'कल्याण' के भाग २४ संख्या ९ के पृष्ठ १३७१-१३७७ में 'दत्तात्रेय-सम्प्रदाय का दार्शनिक मतवाद' शीर्षक से प्रकाशित है। इन दोनों की विषय-वस्तु में साम्य होने से इन दोनों निबन्धों को यह शीर्षक देते हुए इन्हें सम्मिलित रूप से सम्पादित करके प्रस्तुत किया गया है—सम्पादक।

२. अनुसूया कर्दम ऋषि की कन्या तथा कपिल की बहन थीं। उनके गर्भ से विष्णु के अंश से दत्त, शिव के अंश से दुर्वासा तथा ब्रह्मा के अंश से चन्द्रमा ने जन्म ग्रहण किया था।

को उन्होंने आत्मा, योगधर्म, योगिचर्या, योगसिद्धि और निष्काम बुद्धि आदि के उपदेश के साथ परमयोग या ब्रह्मविद्या को प्रदान किया था, यह 'मार्कण्डेयपुराण' ( अध्याय ३५-३८ ) में वर्णित हैं। 'ब्रह्मपुराण' ( अध्याय १८०-८२ ) में उल्लेख है कि उन्होंने अलर्क को अष्टाङ्गयोग का उपदेश दिया था। महाभारत ( अश्वमेधपर्व के ३० वें अध्याय में ) में भी अलर्क के योगशिक्षा प्राप्त करने का वर्णन मिलता है, किन्तु वहाँ पर दत्तात्रेय के नाम का उल्लेख नहीं है। कयाधु के पुत्र प्रह्लाद को श्रीदत्तात्रेय ने वैराग्य और सन्तोष की महाशिक्षा देकर उनका ज्ञानमार्ग प्रशस्त किया था। ययाति के पुत्र यदु को जीवन की सब प्रकार की शिक्षाएँ श्रीदत्तगुरु से ही प्राप्त हुई थीं[1]।

इस प्रकार क्षीणप्राय वैदिक धर्म में प्राण-शक्ति का सञ्चार करना ही दत्तात्रेय के रूप में भगवान् विष्णु का आंशिकरूप से अवतार लेने का मुख्य कारण है तथा विभिन्न पुराणों, काव्यों तथा प्राचीन शास्त्र-ग्रन्थों में सर्वत्र ही उनकी महिमा उज्ज्वल-रूप में वर्णित है।

दत्तात्रेय शिव के उपासक थे। उनकी 'सोमनाथ' ग्रामक शिव की स्तुति का वर्णन 'ब्रह्मपुराण' ( ११७ वाँ अध्याय ) में है। पिता की आज्ञा से वे गौतमीश्वर तीर्थ में जाते हैं और वहाँ पर शिव की आराधना करते हैं। शिव जी प्रसन्न होकर उनको ज्ञान और मुक्ति प्रदान करते हैं और उस तीर्थ का नाम 'आत्मतीर्थ' रखते हैं।

पुराणों के आलोड़न से ज्ञात होता है कि हैहयवंशी राजा कार्तवीर्य गर्ग मुनि की आज्ञानुसार दत्तात्रेय के आश्रम में जाकर विधिपूर्वक उनकी सेवाशुश्रूषा में निरत हुए थे। उनकी परिचर्या से प्रसन्न होकर श्रीदत्तगुरु ने उन्हें कई वरदान और धर्मोपदेश दिये। इन वरदानों में युद्ध के लिये सहस्र बाहुओं की प्राप्ति, सार्वभौमत्व और सुशासन, अच्छे योद्धा के हाथ से मृत्यु—ये तीन विशेषरूप से उल्लेखनीय हैं। तन्त्र-शास्त्र में कार्तवीर्य का नाम बहुत प्रसिद्ध है। इस प्रसिद्धि के मूल में श्रीदत्तगुरु का अनुग्रह निहित है, इसमें सन्देह नहीं है।

दत्तात्रेय महायोगी थे। भागवत ( ६।८।१६ ) में उनको 'योगनाथ' कहा है। मार्कण्डेयपुराण ( अ० १७ आदि ) में लिखा है कि वे कामविलास में मग्न होकर भी निर्विकार हैं, संसार में रहते हुए भी संसार से मुक्त रहते हैं और मत्त न होते हुए भी मत्त की भाँति आचरण करते हैं[2]। वे अवधूत परहंस हैं। जाबाल उपनिषद् में उनको संवर्तक, आरुणि, श्वेतकेतु, दुर्वासा, रैवतक प्रभृति के समान अव्यक्त, निर्वसन

१. एकनाथ-कृत महाराष्ट्रीय भागवत में यदु-अवधूत-संवाद में दत्तात्रेय से यदु की दीक्षा लेने की कथा कही गई है। यह दीक्षा योगशास्त्र में स्पर्श-दीक्षा के नाम से परिचित है। कहा गया है कि सद्गुरु दत्तात्रेय ने आविर्भूत होकर यदु का प्रेमपूर्वक आलिङ्गन किया। उस आलिङ्गन के साथ-ही-साथ क्षण भर में यदु को प्रपञ्च का विस्मरण और स्वरूप-ज्ञान हो गया।

२. कई स्थानों में इन्हें मद्यप्रिय कहा गया है; परन्तु 'अवधूतगीता' में मद्य और स्त्री-सङ्ग की निन्दा की गई है।

तथा अव्यक्ताचार परमहंस कहा गया है; जो उन्मत्त न होकर उन्मत्त के समान आचरण करते हैं ( अनुन्मत्ता उन्मत्तवदाचरन्ति[1] )।

स्वयम्भू मन्वन्तर के पूर्व सत्ययुग में दत्तात्रेय अवतीर्ण हुए थे। संसार के जीवों की आर्ति और ताप का नाश करने के लिए ही वे स्वेच्छा से जगत् में प्रकट हुए थे। इसलिए जब तक जगत् में आर्ति और ताप विद्यमान रहेंगे तब तक वे देह-त्याग न कर एक ही भाव और एक ही देह से विद्यमान रहेंगे। इसलिए महाप्रलय तक उनकी स्थिति मानी जाती है। राम, कृष्ण आदि अवतार पृथिवी का भार हरने के लिये आते हैं एवं यथासमय रावण, कंस आदि विरोधी शक्तियों के सब मूर्तिमान् विग्रहों का विनाश कर स्वेच्छामय शरीर का त्याग करते हैं। भागवत में लिखा है ( १।१५।३० ) जिस शरीर के द्वारा भगवान् ने भू-भार का हरण किया था, उस शरीर का उन्होंने त्याग किया था—'तां तनुं विजहौ'। काँटे से काँटा निकाल कर जैसे काँटा फेंक दिया जाता है, भगवान् का वह त्याग भी बहुत कुछ वैसा ही है। श्रीदत्त शरणागत की आर्ति दूर करने के लिये जगत् में आये हैं, इसलिए उन्हें कल्प की समाप्ति होने तक प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। वे स्मरण करते ही भक्तों को दर्शन देकर यथासम्भव उनके दुःख की निवृत्ति करते हैं। दत्तात्रेय-तापिनी-उपनिषत् में लिखा है कि सत्यक्षेत्र में सृष्टिकर्त्ता ब्रह्मा के संशय को दूर करने के लिए भगवान् नारायण ने अपने को दत्त के रूप में प्रसिद्ध कर महासायुज्य और तारक तत्त्व के सम्बन्ध में समुचित उपदेश दिया था।

विष्णुदत्त, राजा आयु, साध्य देवगण, दलादन नाम के मुनि आदि अनेक विशिष्ट पुरुष सद्गुरु श्रीदत्तात्रेय की कृपा प्राप्त कर धन्य हुए हैं। प्रसिद्धि है कि भगवान् दत्तात्रेय ने महर्षि जमदग्नि की पत्नी रेणुका माता के स्नेह के कारण जमदग्नि के और्ध्वदेहिक कर्म में आचार्यपद ग्रहण किया था। कार्तवीर्यार्जुन के पुत्रों ने जिस समय जमदग्नि की हत्या की उस समय रेणुका देवी की प्रार्थना से उन्होंने उन्हें समयोचित परामर्श प्रदान किया था।

जमदग्नि और रेणुका के पुत्र भगवान् परशुराम ने दत्तात्रेय से भगवती त्रिपुरा-सुन्दरी का माहात्म्य सुनकर उनकी उपासना विधि जानने की इच्छा प्रकट की थी। परशुराम जी ने विधिपूर्वक त्रिपुरासुन्दरी की साधना में दत्तात्रेय से दीक्षा प्राप्त की एवं दीक्षा के अनन्तर गुरु के उपदेशानुसार बारह वर्षों तक दक्षिण प्रदेश में महेन्द्र पर्वत के शिखर पर स्थित आश्रम में तपस्या की थी। तपस्या करते-करते उनके चित्त में परमतत्त्व का रहस्य जानने के लिए विचार उदित हुआ। उस विषय में सदुपदेश और यथार्थ समाधान के लिए वे गुरु के समीप गये। परशुराम को पहले संवर्त से श्रीमाता के सम्बन्ध में कुछ-कुछ उपदेश प्राप्त हुआ था। संवर्त अवधूतों में अग्रगण्य थे। परशुराम श्रीरामचन्द्रजी से पराजित होने के अनन्तर, अर्थात् त्रेतायुग में श्रीमाता के रहस्य के सम्बन्ध में साक्षात्रूप से ज्ञान प्राप्त करने के लिए व्याकुल हुए

१. पराशरमाधव के दूसरे अध्याय में माधवाचार्य ने यह उद्धृत किया है।

थे एवं समय पर उक्त ज्ञान गुरु की कृपा से उन्हें प्राप्त हुआ था। दत्तात्रेय ने परशुराम को जो ज्ञान दिया था, वह उनकी व्यक्तिगत सम्पत्ति न थी—वह संवर्त के प्राचीन उपदेश का ही संक्षिप्त संस्करण-मात्र था। इसलिए कहना पड़ेगा कि भगवती त्रिपुरा का रहस्य-कीर्तन पहले संवर्त ने किया, उसके बाद किया दत्तात्रेय ने; एवं दत्तात्रेय के पश्चात् परशुराम ने उसे प्रकाशित किया।

कहा जाता है कि दत्तसंहिता नाम से दत्तात्रेय के उपदेशों से पूर्ण १९००० श्लोकों में रचित एक ग्रन्थ था। परशुराम ने स्वयं उस ग्रन्थ को पढ़ा था और ६००० सूत्रों में उसका सार संकलित किया था। उक्त ग्रन्थ ५० खण्डों में विभक्त था। परशुराम के शिष्य सुमेधा ने दत्तात्रेय-परशुराम-संवाद के रूप में उक्त संहिता और सूत्रों के सारांश का संकलन किया था।

मध्ययुग में नाथसम्प्रदाय के नेता गोरखनाथ ने दत्तात्रेय से बहुत शिक्षाएँ प्राप्त की थीं। नाथसम्प्रदाय में प्रचलित ज्ञानदीप नामक पोथी में इसका विवरण मिलता है। उससे ज्ञात होता है कि दत्तात्रेय और गोरक्षनाथ दोनों परस्पर एक दूसरे के प्रति श्रद्धा रखते थे। दत्तात्रेय नारायण के रूप थे, एवं गोरक्ष थे शिव के रूप; इसलिए दोनों हरिहर-रूप थे, यह कहना पिष्टपेषण के तुल्य है। इस प्रसंग के दत्तात्रेय ने सहज समाधि के सम्बन्ध में विशेष व्याख्या की थी, ऐसा प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त भी दत्तात्रेय-गोरक्ष के संवाद के सम्बन्ध में कुछ-कुछ विवरण मिलता है। यहाँ पर उसके सम्बन्ध में आलोचना करना अनावश्यक है।

दत्तात्रेय का कार्य क्षेत्र सम्पूर्ण भारत है। साधु-समाज में प्रसिद्धि है कि वे सह्याद्रि की तलहटी में रेणुकापुर अथवा मातृपुर नामक स्थान में प्रतिदिन रात्रि को विश्राम करते हैं। सह्याद्रि के शिखर पर उनका निवास-स्थान है। उक्त स्थान में उनकी पीठ है। काशी अथवा वाराणसी क्षेत्र में वे प्रतिदिन गंगास्नान करने आते हैं। वारहाटक नामक स्थान में वे अर्घ्यदान करते हैं, एवं प्रातःसंध्या समाप्त करते हैं। महालक्ष्मी के पीठस्थान कोलापुर अथवा दक्षिण काशी मे वे भिक्षाग्रहण करते है एवं पाञ्चालपुर में मध्याह्न भोजन करते हैं। विट्ठलपुर में अर्थात् भीमा नदी के तट पर स्थित पाण्डुरंगपुर में वे पत्ररचना या तिलक-सेवा करते हैं; गान्धर्वपुर में सायंकृत्य समाप्त कर विश्राम करते हैं। इस प्रकार देखा जाता है कि प्रतिदिन सूर्योदय से पुनः सूर्योदय-पर्यन्त किसी न किसी कर्म के बहाने वे सम्पूर्ण भारतवर्ष की परिक्रमा करते हैं। इसमें आश्चर्य करने का कोई कारण नहीं हैं, क्योंकि सिद्धदेह में देश और काल का व्यवधान गति का बाधक नहीं होता।

( २ )

'भागवत के' ११ वें स्कन्ध में दत्तात्रेय के २४ गुरुओं का वर्णन मिलता है। 'अवधूतगीता' और 'जीवन्मुक्ति-गीता के' उपदेष्टा के रूप में दत्तात्रेय प्रसिद्ध हैं। ये दोनों ग्रन्थ अनेकों स्थानों में मुद्रित होकर प्रकाशित हो चुके हैं। प्रथम ग्रन्थ में ८

अध्याय तथा दूसरे ग्रन्थ में २३ अध्याय हैं। इसके अतिरिक्त 'कायबोध' नामक एक ग्रन्थ मिलता है जो सजनि नामक आचार्य-रचित-प्रसिद्ध है। उसमें दत्तात्रेय के सिद्धान्त वर्णित हैं। इस नाम का और भी एक ग्रन्थ उपलब्ध होता है, वह भी दत्तात्रेय-सम्प्रदाय का है। उसके ऊपर नीलकण्ठ चतुर्धर की 'प्रकाश' नाम की एक टीका है। इसका अभी प्रकाशन नहीं हुआ है। इसके सिवा 'अद्वैत-श्रुतिसार' नाम का एक ग्रन्थ है, जो दत्तात्रेय-सम्प्रदाय का श्रेष्ठ ग्रन्थ जान पड़ता है। इस ग्रन्थ में १६ अध्याय हैं और प्रत्येक अध्याय के अन्त में एक पुष्पिका है। इसमें ग्रन्थ-लेखक का नाम नहीं है, परन्तु उसने अपना परिचय 'श्रीमदादि-गुरु-दत्तात्रेयदिगम्बरचरणानुचर' के नाम से दिया है। यह ग्रन्थ भी अब तक प्रकाशित नहीं हुआ है।

दत्तात्रेय की स्वनिर्मित 'दत्तसंहिता' इस समय उपलब्ध नहीं है, किन्तु उसका सारांश, जिसका सुमेधा ऋषि ने संकलन किया था, मिलता है।

भारतीय-धर्म-सम्प्रदाय के इतिहास, साधना और सिद्धान्त के विषय में जो आलोचना करना चाहेंगे, उनको दत्तात्रेय के सम्बन्ध में उपलब्ध सारी सामग्री समान आदरपूर्वक ग्रहण करके व्यवहार में लानी होगी। विल्सन, अक्षयकुमार दत्त, फरकुहर आदि किसी ने भी दत्तात्रेय के मत की आलोचना नहीं की है। इसका प्रधान कारण सामग्री का अभाव ही जान पड़ता है।

जनश्रुति है कि चौदहवीं शताब्दी में नरशिव सरस्वती नामक एक ब्राह्मण संन्यासी ने दत्तात्रेय के नाम से एक सम्प्रदाय चलाया। निज़ाम राज्य में गङ्गापुर नामक स्थान के साथ, और 'नरसोवाची वाड़ी' नामक स्थान के साथ उसकी स्मृति सम्बन्धित है। उनके शिष्य गङ्गाधर सरस्वती ने 'गुरुचरित्र' नामक एक ग्रन्थ बनाया, जिसमें दत्तात्रेय की जीवनी वर्णित है।

मानभवगण भी दत्तात्रेय को अपने सम्प्रदाय का आदि पुरुष मानते हैं। वर्तमान युग में परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री वासुदेवानन्द सरस्वती सद्गुरु दत्तात्रेय के एक सिद्ध भक्त हुए हैं। श्रीदत्तगुरु के आदेश से उनके द्वारा निर्मित 'शिक्षात्रय' नामक संस्कृत ग्रन्थ में दत्तगुरु के माहात्म्य की चर्चा प्रसङ्गतः कुछ की गयी है। वह ग्रन्थ हाल में ही पूना से प्रकाशित हुआ है।

( ३ )

हम इस निबन्ध में 'श्रुतिसार' के आधार पर दत्तात्रेय-सम्प्रदाय के दार्शनिक सिद्धान्त का संक्षिप्त विवेचन करने की चेष्टा करेंगे।

स्थूल, सूक्ष्म, कारण और महाकारण इन चार शरीरों का विवरण अवधूत योगी लोग किया करते हैं। परमात्मा के स्थूल देह को विराट् कहते हैं। यह चतुर्दश-भुवनात्मक है[1]। इस शरीर की नाभि से पैर तक सप्त पाताल हैं तथा मस्तक-पर्यन्त

---

१. भूमण्डल को वेष्टन करके एक के आगे दूसरा जल, तेज, वायु, आकाश, अहङ्कार और महत्तत्त्व का मण्डल विद्यमान है। आन्तरमण्डल से बाह्यमण्डल क्रमशः दसगुना विस्तृत है।

सप्त स्वर्ग हैं; जठर-स्थान में बाडवानल है; दंष्ट्रा-स्थान में यम और कुक्षि में सप्त सागर हैं। ये विराट् पुरुष हैं।

परमात्मा के सूक्ष्म देह को हिरण्यगर्भ कहते है, यह पाँच कर्ता और पन्द्रह करणों की समष्टि है। अन्तःकरण, मन, बुद्धि, चित्त और अहङ्कार—ये पाँच कर्ता हैं। ये सत्त्वात्मक ज्ञानमय और परम सूक्ष्म हैं—ये अण्ड में असङ्गता के कारण पृथक् रहते हैं। श्रोत्रादि पाँच ज्ञानकरण, वाग् आदि पाँच कर्मकरण तथा प्राणादि पाँच वायु चेष्टाकरण—कुल पन्द्रह करण हैं। ये पूर्वोक्त पाँच कर्ताओं से वस्तुतः पृथक् नहीं हैं, कर्ता और करण-स्वरूप पूर्वसिद्ध ये सारे तत्त्व ज्ञानात्मक, अव्यक्त और स्थूलांश के आश्रय होने के कारण स्थूलांश से विलक्षण हैं।

अन्तःकरण ( सत्त्व ) के अधिष्ठाता विष्णु हैं, मन ( रजःसत्त्व ) के चन्द्रमा हैं, बुद्धि ( रजोगुण ) के ब्रह्मा हैं, चित्त ( रजस्तमः ) के क्षेत्रज्ञ हैं तथा अहङ्कार ( तमः ) के रुद्र हैं। ज्ञानादि करणों के अधिष्ठाता प्रचलित वेदान्तादि मत के अनुसार हैं, जैसे श्रोत्र के दिक्, त्वक् के वायु आदि[1]।

उपर्युक्त ये दोनों देह महत्तत्त्व के अभिव्यक्त रूप हैं। अवधूतमत से अव्यक्त और निर्विकल्पात्मक मायाप्रधान ज्ञान का नाम महत्तत्त्व है। यह सविकल्प और व्यक्तावस्था को प्राप्त होकर सावयव, साकार और सगुण भाव अवलम्बन करके धर्मकर्मात्मक स्थूल और सूक्ष्म देह के रूप में परिणत होता है।

इस उभय देह का कारण माया है। यह तमोमयी है तथा ईश्वर के स्व-स्वरूप की अस्फूर्ति और अनवधानस्वरूप है। इसे कारणदेह कहते हैं। इन तीनों देहों की कारण महामाया हैं। वही महाकारण देह है, 'ब्रह्मैवाहम्'—इस प्रकार सर्वेश्वर के अपने स्वरूप का ज्ञान ही महामाया का लक्षण है।

जब यह स्व-स्वरूपज्ञान तिरोहित हो जाता है, तब शुद्ध ज्ञप्तिमात्र का स्फुरण रहता है। यह सब प्राकृत गुणों की साम्यावस्था और आनन्द अथवा निर्गुण स्वरूप है। यही वेदान्त का ब्रह्म है। सांख्य का गुणसाम्य तथा अवधूत योगी के मत से सर्वेश्वर की स्वान्दमयी प्रज्ञानमयी निर्विकल्प ( पूर्णब्रह्म में ) आत्मस्थिति है।

---

पृथ्वीतत्त्व इस प्रकार सात आवरणों से युक्त है, अन्तःशून्य और अण्डाकार है। इस पृथ्वी-तत्त्व में २५ सूक्ष्म तत्त्व अभिव्यक्त होते हैं। उनमें '१ कर्ता, १५ करण और ५ वासनामय विषय हैं, जिनके गुणों के द्वारा कल्पित कार्य ५ स्थूल विषय या ५ महाभूत हैं। इस अण्ड में पाञ्चभौतिक कर्दमपिण्ड उत्पन्न होता है। वह भीतर से जल के द्वारा पिण्ड बनकर सहचर अग्नि के द्वारा सूखता है और घट के समान जान पड़ता है। इसी कारणवश योगी लोग इसे 'घट' कहा करते हैं। इसमें वायु अन्तर्गत रहती हैं; यह अन्तःशून्य होता है। स्थूल विषयों के अनुसन्धान के लिये यह बाहर से सच्छिद्र होता है।

१. चक्षु के सूर्य, रसना के वरुण, प्राणों के दोनों अश्विनीकुमार, वाक् के अग्नि, पाणि के इन्द्र, पाद के त्रिविक्रम, शिश्न के प्रजापति और पायु के नैर्ऋति हैं।

( ४ )

परमेश्वर जब अपनी आनन्दमयी निष्ठा को छोड़कर प्रज्ञान या स्व-स्वरूपानुसन्धान को ग्रहण करते हैं तब सृष्टि का सूत्रपात होता है। सृष्टि के लिये उन्मुख होने की उनकी यह अवस्था अवधूत-सम्प्रदाय में 'शबल' नाम से प्रसिद्ध है। परब्रह्म के इस स्व-स्वरूपज्ञान या महामाया-स्वरूप का आवरक होने के कारण इसे शरीर कहते हैं। यही उनका स्वरूप सर्वज्ञत्व है, जो स्थूलादि तीनों देहों के उत्पन्न होने पर उनके साक्षीरूप में वर्तमान रहता है। यह मायामय शरीर, स्वरूपसर्वज्ञत्व और सर्वेश्वरत्व मायामय विशुद्ध सत्त्व का परिणाम है। विशुद्ध सत्त्व शुद्ध स्व-स्वरूप का प्रकाशक तथा प्रणव पुरुष का बीज है, जो नाद के द्वारा अभिव्यक्त होता है। सृष्टि के इस अंश को योगी लोग 'अर्द्धमात्रा' के नाम से वर्णन करते हैं।

इसके बाद सर्वेश्वर के स्व-स्वरूप का अनवधान (विस्मरण) हो जाता है, परन्तु स्व-स्वरूपानुसन्धान की अवस्था उस समय भी अक्षुण्ण बनी रहती है। यह अनवधान ही अव्यक्त और मायाशरीर है। मायाशरीर में जब ईश्वर की पूर्वापरवृत्ति लय हो जाती है, तब उसे प्रलय कहते हैं। मायाशरीर और प्रलयावस्था का अभिमानी और प्रकाशक सर्वेश्वर की रुद्रमूर्ति है। मायाशरीर, प्रलयावस्था और रुद्र अप्रकाशमय तथा तमःस्वरूप हैं। यह तमोगुण प्रणवपुरुष का ही तृतीय पाद या 'म्' कार है।

भगवान् के माया-प्रधान ज्ञान को महत्तत्त्व कहते हैं। वह निर्विकल्प होता है। और गुण-दोष के वश अहङ्कार में परिणत होकर, पश्चात् कर्ता, करण और कार्यरूप तीन प्रकार के तत्त्वों में परिणत होता है और देवतारूप में प्रकाशित होता है। यही परमात्मा का सूक्ष्म शरीर हिरण्यगर्भ है। प्रलय से लेकर उत्थानकाल तक परमात्मा इसी शरीर में अवस्थान करते हैं। यह अवस्था कुछ-कुछ निद्रा से उठने के समान होती है। हिरण्यगर्भदेह का अभिमानी कर्ता, भोक्ता और ज्ञाता सर्वेश्वर की विष्णुमूर्ति है।

अतएव हिरण्यगर्भ-शरीर, स्थिति और विष्णुमाया प्रधान सत्त्व है—माया-प्रधान स्फुरण है। इसके ही कारण प्रपञ्चोन्मुखता होती है। तमोद्वार (मायानामक दूसरी अवस्था) पर शुद्ध सत्त्व के आत्मप्रकाश में ही मायिक सत्त्व का आविर्भाव होता है। यही प्रपञ्चज्ञान है। मायिक सत्त्व प्रणवपुरुष का द्वितीय पाद अर्थात् 'उ'कार है।

प्रपञ्चोन्मुखता और गुण-क्रिया के वश होकर हिरण्यगर्भ कर्त्ता, करण और कार्यस्वरूप बनते हैं तथा कार्य में अन्वित होने के कारण पाञ्चभौतिक रूप धारण करते हैं। यह पाञ्चभौतिक शरीर चतुर्दश भुवनात्मक होता है और 'विराट्' कहलाता है, जिसमें सर्वेश्वर विश्वोत्पत्ति की अवस्था को प्राप्त होते हैं। इस शरीर का अभिमानी और कर्त्ता सर्वेश्वर की ब्रह्मामूर्ति है। विराट्शरीर, उत्पत्ति-अवस्था और ब्रह्मा क्रियात्मक और रजोगुण हैं। यहाँ रजोगुण ही प्रणवपुरुष का प्रथम पाद अर्थात् 'अ'कार है।

तमोगुण में स्वरूप की सर्वज्ञता का सुप्त हो जाना ही प्रलय है, प्रलय से पुनः स्फूर्ति ही स्थिति है तथा कार्यावस्था में विश्वसृजन ही उत्पत्ति है। स्वयं सर्वेश्वर प्रलयावस्था में मायादेह में 'रुद्र', स्थितिकाल में हिरण्यगर्भदेह में 'श्रीविष्णु' तथा उत्पत्तिकाल में विराट् देह में 'ब्रह्मा' होते हैं।

उपर्युक्त से यह स्पष्ट होता है कि अवधूत-मत में परमेश्वर की आत्मस्वरूप में स्थिति पूर्णानन्दमय, प्रज्ञानमय और विकल्पहीन है। इस अवस्था का पूर्णब्रह्म के रूप में वर्णन कर सकते हैं। इस अवस्था में शुद्धज्ञान-मात्र का स्फुरण रहता है। वास्तव में एकमात्र स्वप्रकाश आत्मा ही अपने मे आप ही विराजमान रहते हैं। यह ब्रह्म की स्वरूप अवस्था है। 'मैं ब्रह्म हूँ' इस प्रकार अपना स्वरूपज्ञान इस अवस्था में नहीं रहता है। केवल यही नहीं, इस अवस्था में अपने स्वरूप का अस्फुरण अथवा अज्ञान भी नहीं रहता है। वस्तुतः यह अवस्था ज्ञान और अज्ञान दोनों से ही परे है।

सृष्टि के सङ्कल्प के साथ-साथ परमेश्वर स्वतन्त्रता से उक्त आनन्दमय निष्ठा का त्याग कर, वस्तुतः त्याग न करके भी त्याग का स्वांग रचकर, प्रज्ञान अथवा स्व-स्वरूपज्ञान का अवलम्बन करते हैं। उस समय वे 'मैं ब्रह्म हूँ' यों अपने को जानते हैं। एक प्रकार से यदि देखा जाय तो यही सृष्टि की आदि अवस्था है। यह जो 'मैं' बोध के रूप में अपने स्वरूप का ज्ञान है, इसी का नाम महामाया है। यही उनका महा-कारण-शरीर है। पूर्ण ब्रह्मस्वरूप वस्तुतः महामाया के अतीत है। उसमें देहकल्पना नहीं है, किन्तु महाकारण देह के साथ-साथ सृष्टि की सूचना होती है। यह सृष्टि की उन्मुखावस्था है। यह विशुद्ध ब्रह्मावस्था नहीं है, शुद्ध माया के साथ ब्रह्म को योगा-वस्था अथवा 'शबल' अवस्था है। परब्रह्म का यह निज स्वरूप-ज्ञान स्वरूप-सर्वज्ञत्व के नाम से अवधूत समाज में प्रसिद्ध है। यही महामाया है। वह उनके स्वरूप के आवरण के रूप होने के कारण उनके शरीररूप से कल्पित है। स्थूल, सूक्ष्म और कारण इन तीन शरीरों के उत्पन्न होने के अनन्तर यह उनके साक्षो रूप में विद्यमान रहता है।

यह महामाया-शरीर अथवा महाकारण-शरीर, अर्थात् पूर्ण ब्रह्म के सर्वेश्वरत्व मायामय विशुद्ध सत्त्व का परिणाम है, जो एक मात्र स्व-स्वरूप को प्रकाशित करता है। जब नाद से इसे महाकारण शरीर की अभिव्यक्ति होती है तब इसी से प्रणवपुरुष उत्पन्न होते हैं। इसीलिए उसको प्रणवपुरुष का बीज कहा जाता है। यह विशुद्ध सत्त्व प्रणवपुरुष का चौथा पाद है, जो योगियों के समाज में अर्धमात्रा के रूप में परिचित है।

इसके अनन्तर सृष्टि के अधिक विकास के लिए परमेश्वर अपने में अपने को तिरोहित करते हैं, अर्थात् स्वयं चैतन्यमय रह कर भी अपने में अपने को भूल जाते हैं—अपने स्वरूप की ओर उस समय उनका ध्यान मानों नहीं रहता है। वस्तुतः अपने स्वरूप की अनुसन्धानावस्था पूर्ववत् अकुण्ठित ही रहती है। यद्यपि उनका नित्य स्वरूप ज्ञान विद्यमान रहता है तो भी उनमें अचिन्त्यरूप से स्वरूप का ध्यान जाग उठता है। इसी का नाम अव्यक्त अथवा ईश्वर का माया-शरीर है। इस माया-शरीर

में जब उनकी पूर्वापर वृत्ति लीन हो जाती है तब उस अवस्था को प्रलय कहा जाता है। इस शरीर और इस अवस्था के अभिमानी तथा प्रकाशक जो है वह परमेश्वर की रुद्रमूर्ति है। ये तीन अप्रकाश या तमोमय हैं। यह तमोगुण प्रणवपुरुष का तृतीय पाद है अथवा 'म'-कार माया-शरीर या कारण-शरीर के नाम से सर्वत्र परिचित है।

अवधूत-मत में भगवान् के माया-प्रधान ज्ञान को महत्तत्त्व कहते हैं। वह अव्यक्त और निर्विकल्प है। वह अहंकार में परिणत होकर क्रमशः कर्ता, करण और कार्य का रूप धारण कर तथा देवता रूप का अवलम्बन कर अपने को प्रकट करता है। यह अविकल्प और व्यक्त अवस्था है। इस अवस्था में आकार अवयव और सगुण भाव का उदय होता है। यही परमात्मा का सूक्ष्म शरीर अथवा हिरण्यगर्भ है। परमात्मा जब प्रलयावस्था से उठते हैं तब इस हिरण्यगर्भ नामक सूक्ष्म-शरीर में ही उनकी स्थिति होती है। यह निद्रा से जागने की अनुकूल अवस्था है। हिरण्यगर्भदेह के अभिमानी कर्त्ता, भोक्ता और ज्ञाता परमेश्वर की विष्णुमूर्ति है। इसीलिए कहा जा सकता है कि हिरण्यगर्भ-शरीर, स्थिति और विष्णु माया-प्रधान सत्त्व अथवा स्फुरण हैं। यह प्रपञ्चोन्मुख अवस्था है। विशुद्ध सत्त्व जब तम के द्वारा अथवा तम का अवलम्बन कर अपने को प्रकट करता है, तब यह मायिक-सत्त्व उत्पन्न होता है। प्रपञ्च-ज्ञान इसी का नामान्तर है। मायिक-सत्त्व प्रणवपुरुष का दूसरा पाद अथवा 'उ' कार है।

( ५ )

सृष्टि के पहले एकमात्र ब्रह्मा ही थे, वह विराट् शरीर के अभिमानी हैं। उन्होंने स्थूल प्राण के बल की सहायता से तथा अपने विराट् शरीर में स्थूल ज्ञानकरण और कर्मकरण में अधिष्ठित होकर नेत्र खोल दिये, बहिर्मुख हो गये और देखने लगे। उस समय कोई दृश्य न था। इस दृश्याभावरूप शून्य का दर्शन करने तथा माया की प्रधानता के कारण वे अपने पूर्वरूप को भूल गये और डर गये। ठीक उसी प्रकार, जैसे मरुभूमि में चलनेवाला कोई निःसहाय पथिक कभी-कभी किसी दूसरे की सम्भावित आशङ्का से डरने लगता है। एक अद्वितीय पूर्णपुरुष के इस भय प्रधान आत्मज्ञान को 'अविद्या' कहते हैं। उन्होंने उस समय स्वयं ही अपने आत्मज्ञान के द्वारा इस अविद्या को अलग किया और उसे पृथक् रूप में जाना। इस अविद्या से ही उसके अधिष्ठान के वश विश्व फूट निकला।

"मुख्यत्वेन तेन प्रजापतिना आत्माम्बुबलेन विश्वसङ्कल्पना कृता"—'प्रधानतः उस प्रजापति ने आत्मारूपी जल लेकर विश्व की सङ्कल्पना की।' यह आत्म ज्ञान ही अविद्या है—यही जीवभाव का उत्पादक है।

जीव-सृष्टि उनके संकल्प का परिणाम है। जीव ईश्वर का प्रतिबिम्बस्वरूप है। बिम्ब और प्रतिबिम्ब में साधर्म्य पाया जाता है, उसी प्रकार ईश्वर और जीव में भी देहावस्था और गुणाभासरूप सादृश्य रहता है। यहाँ प्रश्न हो सकता है कि बिम्ब और प्रतिबिम्ब में कहीं पारस्परिक व्यवहार होते नहीं देखा जाता। फिर जीव और ईश्वर में पारस्परिक व्यवहार कैसे सम्भव है? अर्थात् जीव ईश्वर का आराधनरूप जो स्वकर्म

करता है, वह उसका व्यवहार है; तथा ईश्वर जो भक्त जीव के ऊपर अनुग्रह करते हैं और उसको अभीष्ट फल प्रदान करते हैं, वह उनका व्यवहार है। दोनों के इस व्यवहार का मूल क्या है ? इसका उत्तर यह है कि एक बिम्ब से अनेक बिम्ब-पात उत्पन्न करने के लिये अविद्या में वैचित्र्य मानना आवश्यक है; अर्थात् पुरुष के एक होने पर भी अज्ञान को अनन्त मानना पड़ता है। अज्ञान को अनादि बतलाने पर भी यह स्वीकार करना पड़ता है कि अविद्या के आश्रयभूत जीव नाना हैं। इस प्रकार अविद्या के पहले ही जीव को स्वीकार करना आवश्यक होता है। अतएव इस प्रकार जीवगत विचित्रता की कोई युक्तिसंगत व्याख्या नहीं की जाती। अवधूत-मत के अनुसार जीव ईश्वर का प्रकल्पित प्रतिबिम्ब है। स्वप्न में कल्पित वस्तु के द्वारा जैसे व्यवहार चलता है, उसी प्रकार यहाँ भी चल सकता है। शंका हो सकती है कि स्वप्नदृष्ट पुरुष सब पृथक्-पृथक् नहीं होते, आश्रय पुरुष या स्वप्नद्रष्टा पुरुष के जागने पर वे सब एक ही साथ अन्तर्हित हो जाते है। परन्तु यहाँ ब्रह्मसाक्षात्कार से सिद्ध होता है कि समस्त जीव अपने आश्रय के समान हैं, अतएव सत्य हैं। अतः ये सत्य जीव स्वप्नदृष्ट पुरुष की भाँति ईश्वर के कल्पित प्रतिबिम्ब किस प्रकार हो सकते हैं ? इसका उत्तर यह है कि परमात्मा सत्यसंकल्प हैं, अतएव उनका कल्पित विश्व भी उन्हीं की भाँति सत्य है। जीव की सत्यता भी उनके समान ही है। इस समान सत्यता के कारण दोनों के बीच परस्पर व्यवहार चलता है। इस प्रकार ब्रह्मसाक्षात्कार भी सत्य है और बन्ध-मोक्ष भी सत्य है। प्रश्न हो सकता है कि सत्य जीव का नाश कैसे होता है ? ब्रह्मसाक्षात्कार के कारण जीव की अविद्यानिवृत्ति और जीवत्व का क्षय कैसे होता है ? इसका उत्तर अवधूत लोग देते हैं कि ईश्वर का सत्यत्व मायामात्र है, उनके संकल्प का सत्यत्व, जीवसत्यत्व तथा अविद्यासत्यत्व भी मायामात्र है। माया के तिरोभाव के साथ-साथ ईश्वरत्व तिरोहित हो जाता है और अविद्या के तिरोभाव के साथ-साथ जीवत्व निवृत्त हो जाता है। परम सत्य ब्रह्ममात्र अवशिष्ट रह जाते हैं।

केवल एक पाञ्चभौतिक शरीर है। वही विराट् है। असंख्य स्थूल जीवशरीर इसी के असंख्य अंश हैं। इस प्रकार एक हिरण्यगर्भदेह से जीव के असंख्य लिङ्ग-शरीर निर्गत होते हैं। अन्तःकरण ही विष्णु है। विषय का कोई विभाग नहीं—सब पञ्च-भूतात्मक है, ईश्वर का स्वात्म-अनवधानस्वरूप अव्यक्त या माया खण्ड-खण्ड होकर अनन्त बन जाती है और जीवों के आत्माज्ञानरूप में परिणत हो जाती है, और उनके 'कारणदेह' के नाम से प्रसिद्ध होती है। ईश्वर का विज्ञानरूपी महाकारण-शरीर जीव का महाकारण-शरीररूप धारण करता है।

( ६ )

**प्रलय**

दत्तात्रेय के मत से प्रलय पाँच प्रकार का है, जैसे (क) पिण्ड की निद्रा; (ख) ब्रह्माण्ड की निद्रा, इसको दैनन्दिन प्रलय कहते हैं; (ग) पिण्ड का मरण; (घ) ब्रह्माण्ड का मरण, इसको महाप्रलय कहते हैं; और (ङ) आत्यन्तिक प्रलय।

**(क) निद्रा अथवा पिण्ड की निद्रा**

जिस समय क्रमशः ज्ञानकरणवृत्ति, कर्मकरणवृत्ति और वासनामय विषयसमूह कर्ता की पाँच वृत्ति में प्रकृष्टरूप से गुप्त हो जाते हैं तो उसे निद्रा कहते हैं। उस समय कर्ता पाँच वृत्तियों के साथ आत्माज्ञानरूप कारणशरीर में प्रलीन होता है। इनमें से जब केवल बाह्य करणों का उपसंहार होता है, तब निद्राप्रधान स्वप्नावस्था होती है, जिसमें अङ्गीभूत सत्त्वांशमात्र के कारण कर्तृवृत्ति के द्वारा वासनामय विषय का प्रकाश होता है। और जब कर्ता, करण और कार्य तीनों का उपसंहार होता है, तब सुषुप्ति अवस्था आती है। उस समय जीव का स्थूल शरीर पञ्च प्राण के साथ काष्ठवत् जडरूप में पड़ा रहता है, परन्तु प्राण का संयोग रहने के कारण मृत्यु नहीं होती। रजोऽध्यास के उत्कर्ष के कारण सुषुप्ति से पुनरुत्थान होता है।

**(ख) दैनन्दिन प्रलय अथवा ब्रह्माण्ड की निद्रा**

४००० युगों में ब्रह्मा का एक दिन होता है; उनकी रात्रि भी इसी परिमाण की होती है। दिन में वे जागे रहते हैं और इसी को सृष्टि कहते हैं। रात्रि को वे निद्रित रहते हैं और उसी का नाम प्रलय है। सन्ध्या के समय जब ब्रह्मा की निद्रा प्रारम्भ होती है, तब सारी विषय-वासनाएँ ज्ञानकरणों में उपसंहृत हो जाती हैं, क्रियाबुद्धि कर्म-करणों में लीन हो जाती है, दसों करण कर्ता में लीन हो जाते हैं, और कर्ता सूक्ष्म अव्यक्त में निद्रित हो जाता है। यह योगनिद्रा की अवस्था है। इस समय अनावृष्टि, भूत-नाश, अतिवृष्टि तथा देवलोकपर्यन्त जलप्लावन हो जाता है। देवगण अव्यक्त मायातत्त्व में आश्रय लेते हैं, ब्रह्मादि तीनों देवता आत्माराम हो जाते हैं। सारे जीव अव्यक्त में सुप्त हो जाते हैं, उनकी सारी वृत्तियाँ प्रत्याहृत हो जाती हैं। इसको परमात्मा की निमेषावस्था कहते हैं, क्योंकि परमात्मा में निद्रा नहीं होती। उस समय पाञ्चभौतिक देह का उपसंहार नहीं होता। प्रलयकाल के अन्त में, उषाकाल में ब्रह्मा जागते हैं। इतने दिनों तक जो विष्णु जल के ऊपर वट-पत्र पर शयन कर रहे थे, वे भी जाग जाते हैं, आत्मपद का त्याग करके खेल प्रारम्भ करते हैं। जागते क्यों हैं? कारण यह है कि दैनन्दिन प्रलय स्थिति के अन्तर्गत है तथा स्थिति के कर्ता विष्णु हैं। इसी कारण विष्णु को सदा ही अपने कार्य के ऊपर लक्ष्य रहता है, अतएव उन्हें निद्रा या विस्मृति नहीं होती। अतः समस्त जगत् के ध्वस्त हो जाने पर पुरुष योगनिद्रा का त्याग कर अपने कार्य की ओर देखते हैं। इतने दिनों तक तो वे सोये हुए थे। निद्रित नहीं थे। अब वे सबसे पहले उठते हैं। उनके पश्चात् ब्रह्मा यथासमय जागकर देखते हैं कि चारो ओर एकार्णव है और उनका सारा कार्य नष्ट हो गया है। तब वे इस अवस्था का त्याग करके विष्णु के नाभिकमल से उठते हैं। उसी प्रकार रुद्र भी अपनी योगनिद्रा का त्याग करके ब्रह्मा के चक्षु से प्रकट होते हैं। इस प्रलय से धाता यथापूर्व सृष्टि की रचना करते हैं।

**(ग) मृत्यु अथवा पिण्ड का मरण**

प्रारब्ध के क्षय होने पर प्राण स्थूल शरीर से पृथक् होता है। तब पञ्च प्राण अपने मूल पवन में लीन हो जाते हैं, पञ्च वासनामय विषय पाँच सूक्ष्म अव्यक्त ज्ञान-

करणों में लौट जाते हैं, सारे क्रियात्मक विकार कर्मकरणों में उपसंहृत हो जाते हैं। उसके बाद दस ज्ञान और कर्मकरण चेष्टारहित होकर कर्ता में लीन हो जाते हैं। कर्ता मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार—इन चार वृत्तियों के लय होने पर आत्मज्ञान में लीन हो जाता है। इस आत्मज्ञान से एक वासना-शरीर प्रकट होता है। स्वप्न-शरीर के समान इस देह का आश्रय करके जीव पुरातन—जीर्ण और रुग्ण—स्थूल शरीर का त्याग करता है। यही मृत्यु है।

**(घ) महाप्रलय अथवा ब्रह्माण्ड का मरण**

ब्रह्मा की सौ वर्ष की आयु के अन्त में परमात्मा सो जाते हैं और ब्रह्मा की मृत्यु होती है। तब सौ वर्षों तक अनावृष्टि, भूतलय तथा द्वादश आदित्यों का उदय होता है। पृथिवी अत्यन्त तप्त हो जाती है, अग्निमय होकर दग्ध हो जाती है। उसके बाद सांवर्तक मेघ जल वर्षण करते हैं, सप्त समुद्र मिल कर एक महार्णव में परिणत हो जाते हैं। पृथिवी इस जल में मग्न हो जाती है, जल तेज में शुष्क हो जाता है, तेज दसगुनी व्यापक बाह्य वायु में शान्त हो जाता है तथा वायु आकाश में लीन हो जाता है। आकाश तामस अहङ्कार में, तामस अहङ्कार राजस में और राजस सात्त्विक में लीन हो जाता है। कार्य करण में, करण कर्ता में, कर्ता महत् में—इत्यादि क्रम से लय को प्राप्त होते हैं। अन्त में सभी महामाया में उपसंहृत होते हैं। महामाया परमात्मा में लीन हो जाती है। परमात्मा आत्मज्ञान के स्फुरण को ग्रास करके, निज-स्वरूप में स्वस्फुरण को लीन कर—आनंन्दमय, अनन्त, अव्यय, संविज्ञानमय एवं सन्मय होकर निर्विकल्प रूप में स्थिति लाभ करते है। इस निर्विकल्प ब्रह्म में ज्ञप्तिमय और आनन्दमय जो प्रकाश ( संस्फुरण ) है, वही गुणसाम्य है। उसमें सारे गुण, गुणकृत सारे भेद तथा समस्त कारण, कार्य और करण तदाकार होकर उपसंहृत हो जाते हैं। जीववर्ग तब अपने-अपने अज्ञान में लौट जाते है। और माया में निद्रित होकर ब्रह्म में प्रत्यावर्तन करते हैं। आत्मज्ञान के बिना ब्रह्मज्ञान नहीं होता, और ब्रह्मज्ञान के बिना अविद्या क्षय नहीं होता। इसी कारण से जीव के इस प्रकार ब्रह्म में लौट जाने पर भी उसकी जीवावस्था से निवृत्ति नहीं होती; अतएव सृष्टि-काल में सभी जीव ईश्वर से कारणोपाधि प्रभृति के द्वारा निर्गत होते हैं।

महाप्रलय का कर्ता परमात्मा का रुद्ररूप है। यह प्रलय इस प्रकार होता है—विश्व के संहार के समय जो प्रलयाग्नि प्रदीप्त होती है, उसमें रुद्र भयंकर भैरव-रूप धारण कर आनन्द के साथ नृत्य करते रहते हैं। उस समय उनके तृतीय नेत्र से अग्नि प्रज्वलित हो उठती है। उसके द्वारा वे अपने साथ समस्त देवता-वर्ग को भस्मीभूत करके अव्यक्त-रूप में उस प्रलय के साक्षित्व का अनुभव करते हैं। उसके बाद उसका त्याग कर आत्मस्फुरण का विलयन करके वे 'मैं आनन्दमय अखण्डैकरस ब्रह्म हूँ'—इस प्रकार की स्वरूप निष्ठा को प्राप्त होते हैं। इस प्रलयस्वरूप सर्वज्ञत्व के अन्तराल में माया तमोगुण के कार्यरूप में रहती है, इसी कारण मायारूप का संहार नहीं होता।

प्रश्न हो सकता है कि इस प्रलय में जब स्वरूप-सर्वज्ञत्व का लय हो जाता है, तब इसे तुरीय कहने में क्या युक्ति है? इसका उत्तर यही है कि इस प्रलय के साक्षी परमात्मा प्रलय के अन्त में इसके साक्षिभाव का परिहार करके स्वरूप-सर्वज्ञत्व का अनुभव कर अपने आप निर्विकल्प पद में स्थित हो जाते हैं। यही उनकी प्रकृति है। जिस प्रकार पुरुष का विनाश नहीं होता, इसी प्रकार प्रकृति का भी विनाश नहीं होता। प्रकृति के सम्बन्ध के कारण ही उनका स्वरूप सर्वज्ञत्व भी रहता है। इस अवस्था में जो आनन्दमयी ज्ञप्ति है, वही गुणसाम्यरूपिणी महामाया है। इस महामाया से युक्त आनन्दमय सर्वेश्वर ही परमात्मा हैं। उनमें जो निर्विकल्प निष्ठा का स्फुरण होता है, वही स्वरूप सर्वज्ञत्व है। अतएव शुद्ध सत्त्व का जो सूक्ष्म भाव है वही गुणसाम्य अर्थात् ईश्वर की उन्मनी अवस्था है। इस गर्भ में सभी विद्यमान रहते हैं, यथासमय उनकी यथापूर्व केवल अभिव्यक्ति होती है। इससे यह समझा जा सकता है कि इस प्रलय का स्वरूप सर्वज्ञत्व के भीतर मायागर्भ में रहता है। इसी कारण इसमें माया, अविद्या, जीव और ईश्वर का भेद नष्ट नहीं होता। यह भेद स्वरूपगत होने के कारण स्वगत-भेद है। अतएव महाप्रलय में स्वगत-भेद रहता है।

**(ङ) आत्यन्तिक प्रलय**

परन्तु जब स्वगत भेद भी विलुप्त हो जाता है तब आत्यन्तिक प्रलय होता है। इसके लिये कोई काल-नियम नहीं है। इस प्रलय में रुद्र संहारक नहीं हैं, ब्रह्मा और विष्णु भी नहीं है। जीव स्वयं है, अर्थात् परमात्मा हैं। इस अवस्था में माया, अविद्या जीव, ईश्वर—कुछ भी नहीं रहते और कभी फिर होते भी नहीं।

'तत्र भावोऽपि न भावः, सर्वाभावोऽपि न चाभावः।
स भावाभावयोरप्यभावः॥'......................

भाव चार प्रकार का होता है—नाम, रूप, गुण और धर्म। अभाव पाँच प्रकार का होता है—प्रागभाव, प्रत्यगभाव, अन्योन्याभाव, ध्वंसाभाव और अत्यन्ताभाव। इनमें प्रथम चार अभावों में भावदोष[1] रहता है। अत्यन्ताभाव ही यथार्थ है।

( ६ )

जो कुछ कहा गया है उससे यह प्रतीति हो जाती है कि जीवों के विभिन्न देह ईश्वर के अनुरूप देह से उद्भूत होकर उसी में अवस्थित रहते हैं। ये समस्त जीवदेह अन्तकाल में ईश्वरदेह में लीन हो जाते हैं। अतएव जीवदेह ईश्वरदेह के साथ अभिन्न

---

१. यथा—प्रागभावे घटाभावस्य घट एवाश्रयः। तस्मादभावस्य भावः पूर्णरूपम्। मध्येऽपि घटशब्दं विना नास्ति। शब्देन किं प्रकाशितं कार्यम्। तस्मान्मध्येऽप्याश्रयः। अन्ते घटाभाव-शब्दबोधोऽपि घटाकारा वृत्तिः, न त्वभावाकारा।

घटाभाव का रूप भी घटाकार है। पटाभाव के बोध के द्वारा घटाभाव का बोध नहीं होता। वस्तुतः इसका पृथक् स्वरूप है—वह घटाकार है। प्रत्यगभाव भी वही है। सत्य घट के बिना घटध्वंस भावना का विषय नहीं बनता, यह भी वास्तविक अभाव नहीं है।

हैं। जिस प्रकार प्रत्येक गृह में वर्तमान अन्धकार सर्वव्यापी महान्धकार से भिन्न नहीं होता, दीपोपाधि के वश जो पृथक्-पृथक् अन्धकार का भान होता है, दीप के अभाव में उसका भान नहीं होता; विचार करके देखने पर समझ में आ जाता है कि दीप के होते हुए भी अन्धकार में भेद नहीं है; इसी प्रकार भिन्न-भिन्न प्रत्यग् जीव में वर्तमान आत्मज्ञान समस्त मायास्वरूप से वस्तुतः भिन्न नहीं है। अतएव स्पष्ट है कि सर्वत्र अज्ञान के साथ मायातत्त्व एकमात्र तमोमय रूप में ही रहता है।

इसी प्रकार जीवों के समस्त महाकारणशरीर महामाया से अभिन्न हैं।

यही कारण है कि जब भगवान् जागते हैं, तब सभी जाग जाते हैं; जब वे स्वप्न देखते हैं, तब सभी स्वप्न देखते हैं—इत्यादि प्रकार से सर्वत्र एकमात्र सर्वेश्वर ही अभिमानी हैं—सभी रूप उनके ही शरीर-भेद हैं। समस्त विश्ववर्ग में वही एक ब्रह्मा हैं, समस्त तैजसवर्ग में वही एक विष्णु हैं, समस्त प्राज्ञवर्ग में वही एक रुद्र हैं तथा समस्त प्रत्यगात्मा में वही एक परमात्मा हैं। उपाधि के कारण ही सारी अविद्याओं में भेद है, परन्तु उनकी माया एक है। वह समष्टिरूप है, जीव व्यष्टिरूप है। जिस प्रकार वन और वृक्ष में मिथ्या-भेद होता है, उसी प्रकार विश्व और विश्व-रूप में भी मिथ्या-भेद होता है। सारे जीव परमात्मा के ही रूप हैं।

अतएव आत्मज्ञान ही परमेश्वर-ज्ञान है। जीव को आत्मज्ञान के बिना किसी देवतान्तर-दृष्टि में यथार्थ परमेश्वर ज्ञान नहीं होता। अतएव जब तक आत्मज्ञान का उदय नहीं होता, आत्मज्ञान की प्राप्ति के लिये ईश्वराराधना आवश्यक है। बात यह है कि सब नाम, सब रूप, सब क्रियाएँ एक की ही हैं—यह जानकर साधक को यह अनुभव करना पड़ेगा कि परमात्मा सर्वदेवमय, सर्वभूतमय, सर्वलोकमय, सर्वसम, सर्वत्रसम और सबके सङ्ग समान हैं। उनकी किसी विशिष्ट मूर्ति या देवता में उपासना करनी होगी। वह मूर्ति प्रसिद्ध पञ्च देवताओं में से कोई हो सकती है अथवा उसके अतिरिक्त कोई दूसरी भी हो सकती है। सभी समान हैं, कोई अन्तर नहीं। अवधूत लोग कहते हैं कि वेदविरुद्ध कर्माचरण करनेवाले और अपने आचार से भ्रष्ट उपासक नष्ट हो जाते हैं। स्वकर्मों के अनुष्ठान के बल को देखकर ब्राह्मण के लिये स्वकर्मानुष्ठान ही विधेय है, क्योंकि ऐसे कर्मों का अनुष्ठान होता रहे तो देवताराधन न करने पर भी कोई दोष नहीं होता। वरं देवता की आराधना करे और स्वकर्मानुष्ठान न करे तो प्रत्यवाय लगता है। अतएव एकमात्र आत्मसाक्षात्कार से ही देह, अवस्था, गुण और धर्म का त्याग होकर कर्म-त्याग होता है। जिसको आत्मविषयक अज्ञान है उसके लिये कर्म-त्याग सम्भव नहीं है। उसी प्रकार जो तात्त्विक भेदवादी भक्त हैं, वे भी नासमझ हैं; क्योंकि वे भेद का तात्पर्य नहीं समझ पाते। वेदविरुद्ध ज्ञान सिद्धिदायक नहीं होता। वेदानुसार स्वकर्मद्वारा आनन्दमय परमात्मा की निराकार और विश्वाकार दोनों रूपों में उपासना करनी चाहिये। देवता भी परमात्मा के ही आकार हैं, यह समझकर ही देवता की उपासना करनी चाहिये। अथवा विहित कर्मों का त्याग न करके विभिन्न देवताओं की विभिन्न नियमों के अनुसार सेवा करनी चाहिये। नित्य

प्रत्यक्ष के समय जिस प्रकार अन्तःकरण का परिणाम होता है, यह भी ठीक वैसे ही होता है। केवल एक अंश में पृथक्ता होती है। लौकिक प्रत्यक्ष के समय तो इन्द्रियों के साथ विषय का लौकिक सन्निकर्ष रहता है; किन्तु यहाँ विषय दूरवर्ती होता है और लौकिक इन्द्रियों के लिये गोचर नहीं होता, अतएव इन्द्रियों के साथ विषय का सन्निकर्ष लौकिक न होकर अलौकिक हो जाता है। इसका भी एक कारण है—लौकिक ज्ञान की अवस्था में चित्त विक्षिप्त रहता है, परन्तु अलौकिक सन्निकर्ष की अवस्था में वह अपेक्षाकृत एकाग्र हो जाता है; अर्थात् चित्त में एकाग्रता के उदय के साथ-साथ एक विश्वरूपी आलोक के आविर्भाव की अनुभूति होती है। यह बाहर का आलोक नहीं होता, बल्कि चित्त का स्वभावगत अन्तर्हित आलोक प्रज्ञालोक होता है। विक्षिप्त अवस्था में चित्त बहिर्मुख रहता है, अतएव इस आलोक का पता उसे नहीं लगता, परन्तु आंशिक-रूप में अन्तर्मुखी भाव का उदय होने पर यह आलोक स्वयं ही प्रकाशित हो जाता है। वस्तुतः इस आलोक के ऊपर समस्त तथाकथित बाह्य जगत् प्रतिष्ठित है। इस आलोक का उदय हो जाने पर इच्छा होते ही पूर्व निर्दिष्ट वस्तु इस आलोक में प्रकाशित हो उठती है। तब पूर्वोक्त प्रणाली से चित्त के रश्मिविशेष को अवधान-रूप में उस वस्तु के साथ योजित करना पड़ता है। वस्तुतः साधारणतया यह करना नहीं पड़ता, अपने-आप ही हो जाता है, क्योंकि इच्छा पहले से ही रहती है, अतएव आलोक के आविर्भाव के साथ-साथ आलोक में प्रतिभासित वस्तु भी प्रकाशित हो उठती है। इस प्रकार विश्व की किसी भी वस्तु का योगज सन्निकर्ष के द्वारा साक्षात्कार करना सम्भव हो जाता है। यहाँ दृश्य वस्तु के चेतनत्व या अचेतनत्व की कोई बात नहीं रहती, क्योंकि वास्तव में तो द्रष्टा की दृष्टि के सामने भासमान होने के कारण विश्व की समस्त वस्तुएँ ही अचेतन हैं।

इस विवरण से समझ में आ सकता है कि किसी मनुष्य का कोई दूरवर्ती योगी यदि विदेह धारणा के द्वारा साक्षात्कार करता है तो यह समझ लेना चाहिये कि वह साक्षात्कार अन्यान्य अचेतन पदार्थों के साक्षात्कार के अनुरूप ही होगा। यही क्यों, उस मनुष्य के सुख-दुःख आदि आभ्यन्तर भाव-समूह भी परम्परागत-रूप में उस योगी के साक्षात्कार में आ सकते हैं। परन्तु ऐसा होने पर भी वह मनुष्य विशेष स्वतन्त्र व्यक्तिरूप में, अर्थात् स्वयं भोक्ता बन कर भोग्यस्वरूप इन समस्त आभ्यन्तर भावों को जिस प्रकार प्राप्त होता है, द्रष्टा योगी के लिये यह सम्भव नहीं होता। योगी तो इन समस्त सुख-दुःख आदि भावों को ठीक उसी प्रकार अनुभव-मात्र करेगा, जिस प्रकार द्रष्टा दृश्य का अनुभव करता है। भोक्ता जिस प्रकार भोग्य-रूप में उन्हें ग्रहण करता है, उस प्रकार योगी नहीं कर सकेगा; क्योकि वह द्रष्टा होने के कारण निर्लिप्त, उदासीन तथा स्वच्छ होता है। दर्पण जिस प्रकार स्वच्छ होने पर भी अपने समीपवर्ती नाना प्रकार के वर्णों को ग्रहण करता हैं, योगी भी बहुत कुछ वैसे ही करता है, उससे अधिक नहीं।

यह एक ओर तो योगी की निर्विकारता का परिचायक है, परन्तु दूसरी ओर यह उसकी शक्ति की न्यूनता का निदर्शन है। यदि योगी इस प्रकार उदासीन न रह कर

भोक्ता के साथ सचमुच ही भोक्ता बन सकता, अर्थात् पापी के साथ पापी, पुण्यात्मा के साथ पुण्यात्मा, सुखी के साथ सुखी एवं दुःखी के साथ दुःखी बन सकता तथा ऐसा होते हुए भी वह सर्वातीत रह सकता तो उसका महत्त्व अधिक होता। इसको सम्भव बनाने के लिये योगी को अपने मन का विश्लेषण करने की सामर्थ्य प्राप्त करना आवश्यक है। तात्पर्य यह है कि मन को शरीर से बाहर किये बिना केवल देह में स्थित मन की वृत्ति के द्वारा यह विशाल कार्य सम्पन्न नहीं हो सकता। मन देह त्याग कर कभी बाहर नहीं जा सकता। अवश्य ही यह साधारण मनुष्य की बात है। साधारण मनुष्य केवल मृत्यु के समय ही देह से बाहर निकल सकता है, अर्थात् मृत्यु-काल में ही उसके मन का बाहर निकलना सम्भव है; परन्तु विशेष योगाभ्यास के फल से जीवित-काल में ही ऐसा नहीं हो सकता, सो बात नहीं है। इसे सिद्ध करने के लिये मन और देह के पारस्परिक सम्बन्ध को शिथिल करना होगा। मन कर्म के प्रभाव से अहङ्कार के अधीन होकर देह में आबद्ध हो रहा है। अभिनव कर्म के द्वारा तथा गुरुदत्त कौशल के प्रभाव से जब यह बन्धन क्रमशः शिथिल हो जाता है, तब जिसे ग्रन्थि-मोचन कहते हैं वही योगक्रिया निष्पन्न होती है यद्यपि उस समय भी मन देह को आश्रय करके ही रहता है, तथापि वह इच्छा करने पर देह को त्याग भी सकता है। इसके बाद एक विषय में और भी योग्यता प्राप्त करना आवश्यक है। मन जिस समय देह में सञ्चरण करता है; उस समय जिन मार्गों का अवलम्बन करके उसे चलना पड़ता है, उसका नाम है 'मनोवहा नाड़ी'। देह के भीतर असंख्य मनोवहा नाड़ियाँ इधर-उधर प्रवाहित हो रही हैं; परन्तु ये बहुधा नाना प्रकार के क्लेद और मल के द्वारा आबद्ध रहती हैं। जब क्रिया के प्रभाव से नाड़ियाँ शुद्ध हो जाती हैं, तब मन के लिये सञ्चरण करना सहज-साध्य हो जाता है। देह के भीतर जो नाड़ियाँ हैं, वे केवल देह में ही हैं, ऐसी बात नहीं है। वे तो शरीर के बाहर विश्व में भी फैली हुई हैं। इस नाड़ी-जाल के द्वारा प्रत्येक मनुष्य के साथ प्रत्येक मनुष्य—यही क्यों, प्रत्येक वस्तु के साथ प्रत्येक वस्तु संश्लिष्ट है। इन सबका ज्ञान न होने के कारण मन के लिये इच्छानुसार सञ्चरण करना सम्भव नहीं होता। इसके सिवा एक वस्तु और आवश्यक है। जिस देह में प्रविष्ट होकर भोक्ता-रूप में उसके सुख-दुःख तथा अन्याय भावों का अनुभव करना है, उसके साथ योगी के शरीर का योग जिस नाड़ी के द्वारा प्रतिष्ठित है उसे पृथक्-रूप से दृष्टि के सामने रखना आवश्यक है; क्योंकि इस मार्ग का अवलम्बन करके ही उसे देह से निकलना होगा। यह जानना बहुत कठिन नहीं है; क्योंकि विदेह धारणा का अभ्यास होने पर इष्टव्यक्ति को प्रत्यक्ष देखा जा सकता है। उस समय उसके साथ जिस सूत्र का योग होता है, उसे पकड़ लेना कठिन नहीं होता।

इस प्रकार की योग्यता प्राप्त कर लेने पर योगी महाविदेहा नाम की धारणा के अभ्यास का अधिकारी होता है। इस महाविदेहा धारणा के द्वारा ही परकाय-प्रवेश सम्भव होता है। विदेह धारणा तथा महाविदेहा धारणा मूलतः अभिन्न हैं, तथापि पहली कृत्रिम है और दूसरी अकृत्रिम—यही पार्थक्य है। विदेह धारणा के अभ्यास से ही क्रमशः महाविदेहा धारणा की योग्यता प्राप्त हो जाती है। जब तक मन

और देह का सम्बन्ध शिथिल नहीं होता, तब तक देह से मन को बाहर निकालना सम्भव नहीं होता। वस्तुतः जीवित अवस्था में मन को पूर्णतया बहिर्गत होना कभी सम्भव नहीं होता। मन कुछ अंश में देह को अवलम्बन करके स्थित रहता है तथा आंशिक-रूप में एक, दो अथवा अनेक होकर बहिर्गत होता है। एक को अनेक भागों में विभक्त किये बिना महाविदेहा धारणा का सूत्रपात होना कठिन है। मन अर्थात् मूल मन योगी की इच्छा के अनुसार देह में रहता है तथा विभक्त किया हुआ मन उससे निकल कर जिस काया में प्रविष्ट होना होता है, उसके साथ युक्त हो जाता है। दोनों के साथ, अर्थात् देहस्थ मूल मन के साथ पृथक् किये गये अंश-रूप मन का एक सम्बन्ध रहता है; अर्थात् दोनों एक सूत्राकार तेजोमय पदार्थ के द्वारा जुड़े रहते हैं। यह सूत्र संकोच-विकासशील होता है, विकास के समय प्रयोजन होने पर इसे इच्छानुसार दूर सञ्चालित किया जा सकता है और संकोच के समय यह मूल मन में आकर लीन हो जाता है। अभीष्ट काया में मन को प्रवेश कराने के लिये किसी एक प्रवेश-द्वार का अवलम्बन करके ही काम बनाना पड़ता है। जिस काया में मन को प्रवेश करना है, उससे सम्बन्धित मन को उद्भूत नहीं किया जायेगा, अथवा अपने साथ युक्त नहीं किया जायेगा तो प्रवेश करनेवाला मन प्रयोजन के अनुरूप कार्य करने में समर्थ नहीं हो सकेगा। प्रबल इच्छा-शक्ति-सम्पन्न मन को अभिभूत करने के लिये उसकी अपेक्षा कहीं अधिक प्रबल शक्ति की आवश्यकता होती है। इस प्रकार अत्यन्त प्रबल शक्ति यदि स्वायत्त न हुई तो सब प्रकार की कायाओं में प्रवेश होना सम्भव नहीं होगा। दुर्बल मन सबल मन में युक्त होने जायेगा तो स्वयं ही उसमें लीन हो जाने की आशङ्का रहेगी। अतएव कायान्तर-प्रवेश के पूर्व अपनी सामर्थ्य और योजना-शक्ति किस परिणाम में विकास को प्राप्त हुई है, इस पर विचार कर लेना आवश्यक है। यदि यह समझ में आ जाय कि निर्दिष्ट काया से सम्बद्ध मन अभिभूत होने योग्य नहीं है तो ऐसी स्थिति में योगी के लिये इस प्रकार की काया में प्रवेश करने की चेष्टा करना उचित नहीं है।

अब तक जो कुछ कहा गया है, उससे यह समझ में आ सकता है कि केवल मन को पृथक् कर लेने से तथा देह से बाहर निकाल लेने से ही अन्य शरीर में प्रविष्ट होने का कार्य नहीं किया जा सकता; इसके लिये मन का बलशाली होना आवश्यक है। मन किसी काया में आविष्ट होता है तो उसके साथ उसकी इन्द्रियाँ भी आविष्ट हो जाती हैं। मन के बाहर निकलने पर इन्द्रियों को पृथक्-रूप से बाहर निकालने में कोई कष्ट नहीं होता। योगियों का कहना है कि जिस प्रकार मधुमक्षिकाएँ अपने नायक अथवा नायिका का बिना कोई विचार किये अनुसरण करती हैं, उसी प्रकार इन्द्रियाँ भी मन का अनुसरण करती हैं। वस्तुतः सारी इन्द्रियाँ एक प्रकार से मन का ही बहिर्मुख धारावाहिक आभासमात्र हैं। जिस काया में मन आविष्ट होता है, उस काया का मन अभिभूत होने के साथ-साथ उसकी सारी इन्द्रियाँ भी उसी तरह अभिभूत हो जाती हैं। योगी के मन और इन्द्रियाँ उस काया में प्रविष्ट होकर यथास्थान सन्निविष्ट हो जाते हैं तथा चारों ओर अपना अधिकार जमा लेते हैं।

इस आवेश की स्थिति में अभिभूत मन तथा अभिभावक मन की अवस्था में एक नियत सम्बन्ध विद्यमान रहता है। मन जिस परिणाम में अभिभूत होता है, उसी परिमाण में अभिभावक मन चैतन्य-रूप से कार्य करने में समर्थ होता है। यदि मन पूर्णतः अभिभूत हो जाय, तो आवेश-त्याग के पश्चात् उसमें लौकिक-रूप से किसी प्रकार की स्मृति नहीं होती। परन्तु संस्कारों का सञ्चय तथा अलौकिक स्मृति अभिभव के उपरान्त भी रह सकती है। दूसरी ओर अभिभावक मन आविष्ट देह के पूर्व संस्कारों से उत्पन्न भोगों को तथा भाव आदि को ठीक अपने ही समान, अर्थात् अभिन्न-भाव से प्राप्त करता है। आवेश के बाद अभिभावक मन लौट जाने समय आंशिक-रूप से इन सारे भोग और भावों की स्मृति को साथ ले जाता है। इस प्रकार से योगी दूसरे के सुख-दुःख को साक्षात् रूप से भोग कर उसे क्षीण कर सकता है। इसका कारण यही है कि योगी उस समय आंशिक-रूप होने पर भी आविष्ट काया के साथ अभिन्न होकर एक प्रकार से उस काया के भोक्ता-रूप में परिणत हो जाता है। यदि मूल मन के साथ योग बनाये रखना सम्भव न होता, यदि पूर्ण-रूप से पूर्व देह छोड़ कर अभीष्ट देह में प्रवेश हो जाता, तो इस प्रकार का व्यापार सम्भव नहीं था; क्योंकि वैसी स्थिति में अपनी देह के त्याग के साथ ही योगी को परकाया का अभिमान उदित हो जाता और तब उस देह के लौकिक अभिमानी के रूप में ही रहना पड़ता। यह उसके लिये आत्मलोप के अतिरिक्त और कुछ न होता। और यदि योगी दुर्बल होकर इस प्रकार किसी प्रबल आधार में प्रविष्ट होने की चेष्टा करता तो इससे उसका चित्त लय हो जाता और वह जडत्व, अर्थात् अचेतन स्थिति को प्राप्त हो जाता। ये दोनों ही अवस्थाएँ उसके लिए आत्मलोप के सिवा और कुछ न होतीं। परन्तु अपने देह से सम्बद्ध मूल मन के अवस्थित रहने पर मन आंशिक-रूप में ही बाहर निकलता है तथा परकाया में आविष्ट होने के समय योगी उसके साथ अभिन्न होकर उसकी सुख-दुःख आदि की अनुभूति साक्षात् भाव से ग्रहण करने में समर्थ होता है; तथापि उसका मन चेतन द्रष्टा के रूप में स्थिरतापूर्वक स्थित रहता है। यह चैतन्य की अवस्था है, जड़ की नहीं। कहने की आवश्यकता नहीं कि देह के साथ मन के संयोग की रक्षा न हो तो द्रष्टा के रूप में चैतन्य अवस्था में रहना सम्भव नहीं होता और लय अवश्यम्भावी होता है।

जब योगी के मन और इन्द्रिय पूर्व-देह में यथास्थान लौट आते हैं, उस समय आविष्ट देह में अनुभूत सुख-दुख और भाव आदि उसे स्मरण होते हैं। वस्तुतः यह स्मरणात्मक होने पर भी अत्यन्त स्पष्टता के कारण प्रत्यक्षवत् ही जान पड़ते हैं। इस प्रणाली से काया के साथ काया का संयोग स्थापित होने पर योगी के लिये आकर्षण और विकर्षण दोनों ही सम्भव हो जाते हैं, अर्थात् इच्छा करने पर योगी आविष्ट काया से संलिष्ट भोग और भाव आदि को इच्छानुसार खींच ले सकता है। इसके परिणाम-स्वरूप आविष्ट देह और तदभिमानी जीव के कर्मफल का भार अपेक्षाकृत हलका हो जाता है। इस प्रकार अपनी काया से अपनी ही तपस्या से उत्पन्न शुद्ध तेज को उस काया में प्रेरित किया जा सकता है। इसके द्वारा उस शरीर तथा उसके अभिमानी

जीव का उत्कर्ष और कल्याण-साधन किया जा सकता है।

परन्तु परकाय-प्रवेश न कर सकने पर केवल विदेह धारणा से उत्पन्न अपरोक्ष ज्ञान के द्वारा इस प्रकार महाकरुणा का खेल नहीं खेला जा सकता; क्योंकि इस अवस्था में योगी द्रष्टा ही रहता है, भोक्ता होकर भोग ग्रहण नहीं कर सकता। दूसरे के प्राप्य भोग में भाग न ले सकने के कारण वह अपने भोग-द्वारा किसी का भोग काटने या न्यून करने में समर्थ नहीं होता। द्रष्टा जिस प्रकार दृश्य से परे रहता है, उसी प्रकार योगी परकीय सुख-दुःख के द्वारा अस्पृष्ट ही रह जाता है। यह महाकरुणा के विकास के लिये उपयोगी अवस्था नहीं है।

गुरु की गुरुता का कार्य केवल दूर और समीप के समस्त पदार्थों के अपरोक्ष ज्ञान की प्राप्ति से ही नहीं हो जाता। दीक्षा-दान के समय गुरु को अपने विशुद्ध ज्ञान-शरीर का अंश प्रदान करके शिष्य के ज्ञान-शरीर के निर्माण का मार्ग परिष्कृत करना पड़ता है। बीज खेत में पड़ने पर जिस प्रकार अङ्कुरित होकर वृक्ष-रूप में परिणत हो सकता है, उसी प्रकार गुरु के द्वारा प्रदान की हुई काया भी बीज-रूप में शिष्य-क्षेत्र में पड़ कर विकसित हुआ करती है। उपर्युक्त प्रणाली से पृथक् किया हुआ मन ही गुरु की दी हुई ज्योतिर्मय काया का स्वरूप है। अतएव अपने मन के अंश-द्वारा जो दूसरों की काया में प्रविष्ट नहीं हो सकते, वे गुरु के गुरुतापूर्ण कर्म को किस प्रकार सम्पन्न कर सकेंगे। केवल यही नहीं, एक स्थान से दूसरे स्थान में किसी शक्ति के सञ्चरित होने पर उस दूसरे स्थान से भी उस स्थान को एक शक्ति प्रथम स्थान में सञ्चरित हो जाती है। उपर्युक्त प्रणाली से योगी का मन किसी काया में समाविष्ट होकर जब अपने स्थान में लौटता है, तब उस मन से भी कुछ अंश को अलग करके अपने साथ ले आता है। इस प्रकार योगी अपने-अपने अभीष्ट मनों को अपने भीतर लाकर धारण करने में समर्थ होता है।

यहाँ एक गम्भीर रहस्य का उल्लेख करना आवश्यक जान पड़ता है। साधारण भाव से परकाय-प्रवेश न करके यदि गुरु के किसी निजी कार्य-साधन के लिये वैसा किया जाय तो इससे गुरु के मन का अंश दीर्घ-काल तक, अर्थात् शिष्य के देह-त्याग तक उस शिष्य-देह में ही निबद्ध रह जाता है। ऐसी स्थिति में शिष्य के मन को अभिभूत कर रखने की आवश्यकता नहीं होती, तथापि प्रकारान्तर से वह गुरु के मन के अधीन ही रहता है। इच्छा करने पर गुरु इस अंश को किसी समय भी लौटा ले सकते हैं। परन्तु इसमें शिष्य को वञ्चित करना पड़ता है, अतएव कृपामय गुरु ऐसा क्यों करेंगे। शिष्य की मृत्यु के साथ ही गुरु का मन शिष्य के मन को आकर्षण कर अपनी काया में लौट आता है। शिष्य का मन गुरु के मन के साथ मिल कर अपने कर्म के प्रभाव से जितनी उन्नति करता है, गुरु-स्थान में आकर गुरु की काया में उसे तदनुरूप ही स्थान प्राप्त होता है। इस स्थान में आने पर, अर्थात् गुरु-काया में स्थान प्राप्त करने पर वह अजर और अमर सत्ता में सत्तवान् होकर मृत्युराज से तर जाता है। इधर गुरु के द्वारा प्रेरित मन का अंश भी गुरु के मूल मन में स्थान प्राप्त कर लेता है।

शिष्य के देह में रहते समय वस्तुतः गुरु का मन ही कर्म करता है, पर करता है शिष्य की काया और मन के साथ एक सूत्र में जुड़ कर ही; किन्तु गुरु में अभिमान न होने के कारण तथा तथा शिष्य में स्वकाया का अभिमान विद्यमान रहने के कारण, यह कर्म शिष्य के कर्म के रूप में ही गिना जाता है तथा उसका फल भी शिष्य को ही प्राप्त होता है। गुरुकृपा-युक्त कर्म का स्वरूप ही यह है।

जो योगी जितने अधिक लोगों को कायप्रवेश-द्वारा अपना सकते हैं उतनी ही अधिक संख्या में मन उनमें मिल जाते हैं तथा उतने ही अधिक व्यापक-रूप में वे विश्व-कल्याण करने में अपनी क्रियाशक्ति का प्रयोग कर सकते हैं। कायप्रवेश न कर सकने पर ठीक-ठीक दूसरों का उपकार नहीं किया जा सकता एवं खण्ड आत्मा अनेकों को अपना कर विशाल नहीं बन सकता।

●

# देहसिद्धि और पूर्णत्व का अभियान

( १ )

मनुष्य की ज्ञानशक्ति के विकास के साथ-साथ उसके जीवन का चरम आदर्श अस्पष्ट रूप से उसके हृदय में कभी-कभी भासित हो उठता है। वह आदर्श क्या है, इसे भाषा में व्यक्त करें तो अनेक दिशाओं से अनेक प्रकार के नाम-निर्देश किये जा सकते हैं। परन्तु वस्तुतः कोई भी नाम इस महान् आदर्श को पूर्णरूप से व्यक्त करने में समर्थ नहीं है। दुःख-निवृत्ति अथवा आनन्द की अभिव्यक्ति दार्शनिक समाज में बहुत ही परिचित वस्तु है। यही परम पुरुषार्थ है, इसे बहुतेरे लोग निःसङ्कोच स्वीकार करते हैं। परन्तु मेरी समझ से 'पूर्णत्व-प्राप्ति' को ही मानव-जीवन का चरम लक्ष्य स्वीकार करना अधिक सुसङ्गत है। मनुष्य का जीवन पहले से ही नाना प्रकार के बन्धनों में बँधा और आवरण से ढका है, अतएव उसकी स्वतन्त्र स्फूर्ति कभी नहीं हो सकती। इन सारे बन्धनों और आवरणों से जब तक मुक्त नहीं हुआ जाता, तब तक मनुष्य वास्तविक स्वाधीनता प्राप्त नहीं कर सकता; और जब तक इस स्वाधीनता का आविर्भाव नहीं होता, तब तक मनुष्य के लिये पूर्णत्व की प्राप्ति तो दूर की बात है, पूर्णत्व की यात्रा का श्रीगणेश भी नहीं होता। पूर्णत्व अत्यन्त दुर्लभ अवस्था है, इसे आजपर्यन्त यथार्थ-रूप में किसी ने उपलब्ध किया है या नहीं—यह नहीं कहा जा सकता। परन्तु उस मार्ग में अल्पाधिक परिमाण में कुछ लोग अग्रसर हुए हैं, इसका प्रमाण इतिहास से प्राप्त होता है।

बहुत-से लोगों की धारणा है कि जीव जन्म लेकर कर्मपथ से चलते-चलते, किसी-न-किसी दिन इस जन्म में या भविष्य के दूसरे जन्मों में पूर्णत्व-लाभ कर सकता है। यह बात पूर्णतया सत्य नहीं है, परन्तु इसके भीतर आंशिक सत्य रहस्य के गर्भ में निहित है। कर्म, अकर्म और विकर्म का सहज ही भेद नहीं किया जा सकता। प्रकृति कर्म-पथ प्राप्त होना अत्यन्त कठिन है, इसमें सन्देह नहीं; परन्तु एक बार इस पथ के प्राप्त होने पर कर्म से ही ज्ञान का विकास होता है, ज्ञान का पृथक्-रूप से आहरण नहीं करना पड़ता। वस्तुतः दीक्षा काल में गुरुदत्त ज्ञान की प्राप्ति के साथ-साथ कर्म-पथ खुल जाता है और उसके बाद कर्म के निर्दिष्ट परिणाम में विकास होने पर गुरुदत्त अव्यक्त-ज्ञान या ज्ञान-शक्ति ज्ञान-चक्षु के रूप में उन्मीलित होती है—इसका ही नाम 'लक्ष्य का उन्मेष' है। साधारण जीव के लिये लक्ष्य-रूपी इस ज्ञान-चक्षु के उन्मेष के प्रभाव से निम्नस्तर के सारे कर्म, जिनके द्वारा चित्त विक्षिप्त और आच्छन्न होता है, नष्ट हो जाते हैं। तब दो अवस्थाओं की अभिव्यक्ति विकल्प-रूप से ही होती है। दुर्बल अधिकारी के लिये पूर्वोक्त ज्ञानोदय के साथ-साथ एक स्थिति-अवस्था का उदय होता होता है। इस अवस्था में साधक प्रकाशमय महाज्योति के बीच निष्क्रिय स्वसत्ता को लेकर अचल भाव से अवस्थान करता है। परन्तु सबल अधिकारी के लिये इस ज्योति

में क्रमशः अग्रसर होने का मार्ग मिल जाता है। इसका ही नाम है 'योगपथ में महाभिनिष्क्रमण'।

साधारणतः निर्विकल्प विशुद्ध ज्ञान के उदय के बाद देह में अवस्थान करना सम्भव नहीं होता। अतएव महाप्रस्थान अथवा महायोग के मार्ग पर चलना नहीं बनता। विदेह-कैवल्य-अवस्था को प्राप्त करने के बाद केवली आत्मा के लिये किसी प्रकार की अग्रगति अथवा अवस्थान्तर की प्राप्ति नहीं हो सकती। देह-सम्बन्ध के बिना प्रकृत कर्म का विकास सम्भव नहीं होता।

जागतिक साधक जिन आध्यात्मिक स्तरों या अनुभूति-क्षेत्रों की उपलब्धि करता है, वे सब अज्ञान-भूमि के अन्तर्गत होते हैं, अतएव अल्पाधिक परिणाम में जड़ता के द्वारा आच्छन्न रहते हैं।

इससे समझा जा सकता है कि योगी का यथार्थ कर्मपथ ज्ञान-नेत्र के उन्मीलन के बाद प्राप्त होता है, इसके पूर्व नहीं। इस विराट् पथ पर चलने के लिये देह को सुरक्षित-रूप में अपने अधीन रखना आवश्यक है, क्योंकि यही आद्य धर्म-साधन है; अर्थात् रोग, जरा, अकालमृत्यु आदि समस्त विघ्नों से देह को मुक्त करके पूर्णत्व के मार्ग में चलना है। यह अधिकांश मनुष्यों के लिये अप्राप्य या दुष्प्राप्य है, अतएव यथार्थ जीवन्मुक्ति संसार में इतनी दुर्लभ है। साधारणतः जिस अवस्था को जीवन्मुक्ति कहा जाता है, उसमें अज्ञान की आवरण-शक्ति न होने पर भी विक्षेप-शक्ति रहती है—यह मानना पड़ता है। विक्षेप-शक्ति के होने के कारण वेदान्तादि अनेकों प्रस्थानों में एक ऐसा मत प्रचलित है कि प्रारब्ध कर्म तत्त्वज्ञान के द्वारा नष्ट नहीं होते, एकमात्र भोग के द्वारा ही नष्ट होते हैं। इस प्रकार की जीवन्मुक्ति-अवस्था नित्य नहीं होती, क्योंकि प्रारब्ध-भोगों का अन्त हो जाने पर देह-पात अवश्यम्भावी है। देहान्त के बाद विदेह-कैवल्य-अवस्था का उदय होता है। कहना न होगा कि वह जीवन्मुक्त अवस्था से बिल्कुल ही भिन्न है, क्योंकि इस अवस्था में देह या इन्द्रिय आदि नहीं रहते।

अतएव योगियों का सर्वप्रथम और सर्वश्रेष्ठ उद्यम देह-स्थैर्य के व्यापार में लगता है, देह को जरारहित करके अमरत्व दान करना ही देह-स्थैर्य का उद्देश्य है। देह को स्थिर कर लेने पर वह पुनः चञ्चल नहीं होता, तथा वह कभी विकार-ग्रस्त नहीं होता, अथवा मृत्यु-मुख में नहीं पड़ता। पृथिवी के सभी देशों में इसी कारण प्राचीन काल में सम्प्रदाय-विशेष अति गुप्त भाव से देह-सिद्धि की क्रिया का अनुष्ठान करते थे। ईसाई-सम्प्रदाय में सेंट जॉन और चीन देश में आचार्य लाउत्से इस मार्ग में दीक्षित होकर कुछ अंश में चरम सत्य की प्राप्ति के पथ पर अग्रसर हुए थे। भारतवर्ष में हठयोगीगण तथा शैव, शाक्त, वैष्णव आदि उपासकों में कुछ लोग देह-सिद्धि के रहस्य को जानते थे। मध्य-युग के तिब्बत में विशिष्ट योगी-जन भी इसे जानते थे। वायु अथवा मन को स्तम्भित करके अथवा अष्टादश संस्कार से संस्कृत पारद के द्वारा देह-सिद्धि की जा सकती है। योगियों की कुछ मुद्राएँ भी इस क्रिया में उपयोगी होती हैं। यह कथा प्रसिद्ध है कि स्वामी शङ्कराचार्य के गुरु गोविन्द भगवत्पाद ने रस-प्रक्रिया

के द्वारा सिद्धदेह प्राप्त किया था। चौरासी सिद्धों का इतिहास भारतीय और तिब्बतीय साहित्य में सुपरिचित ही है। माधवाचार्य ने सर्वदर्शनसङ्ग्रह के अन्तर्गत रसेश्वर दर्शन की आलोचना के प्रसङ्ग में प्राचीन कारिका से उद्धृत कर बहुतेरे सिद्धदेह-सम्पन्न योगियों के नामों का उल्लेख किया हैं। वे योगी आज भी अक्षय-देह में विद्यमान रह कर जगत् में सर्वत्र विचरण करते हैं।

आचार्य-गण कहते हैं कि सिद्ध-देह की प्राप्ति ही यथार्थ जीवन्मुक्ति है, क्योंकि इस देह का पतन न होने के कारण जीवन्मुक्ति अवस्था चिरस्थायी होती है। जीवन्मुक्ति अवस्था के बाद देहान्त होने पर कैवल्य का कोई स्थान नहीं; क्योंकि जिस देह को प्राप्त करने से कभी देह-त्याग नहीं होता, वही यदि जीवन्मुक्ति हो तो कैवल्य या निर्वाण के लिये कोई स्थान ही नहीं रह जाता। सिद्धों के मत से काय-सिद्धि के अभाव के कारण निर्वाण स्वीकृत होता है। काय-सिद्धि को प्राप्त कर लेने पर निर्वाण सदा के लिये अतिक्रान्त हो जाता है; और योगी सिद्धतनु-अवस्था से प्रणवतनु-अवस्था की ओर उठता है। सिद्धों का मत है कि सिद्ध-देह को प्राप्त किये बिना ब्रह्म-ज्ञान अधिगत नहीं होता। ब्रह्म-ज्ञान की प्राप्ति के लिये जो कठोर साधना, तपस्या और सहनशीलता आवश्यक होती है, वह मनुष्य के अपरिपक्व देह में सम्भव नहीं है। इसी कारण उनका उपदेश है कि पहले देह-इन्द्रिय आदि को काल के कवल से उद्धार करके अमृत-रस के द्वारा सञ्जीवित करे, पश्चात् महाज्ञान की साधना का व्रत ले। इतना किये बिना पूर्णत्व के पथ की यात्रा तो सिद्ध होती ही नहीं, बल्कि वस्तुतः उसका आरम्भ ही नहीं होता।

वैष्णव लोग अन्तरङ्ग साधना के पथ में अग्रसर होकर सिद्ध-देह प्राप्त कर राजमार्ग का भजन करते-करते रस-साधना के चरम उत्कर्ष को प्राप्त होते हैं। उनके मत से भाव-देह ही सिद्ध-देह है। भाव-देह की प्राप्ति के बाद सुदीर्घ साधना करने पर भगवत्प्रेम प्राप्त होता है और तब रस-स्वरूप में स्थिति-लाभ होता है। उस समय भावदेह ही प्रेम के द्वारा परिणत होते-होते रसमय काया में पर्यवसित हो जाता है। रस-सिद्धि के पूर्व नित्य-लीला का आविर्भाव हो ही नहीं सकता।

इससे यह समझा जा सकता है कि पूर्ण ब्रह्मज्ञान के पथ में अथवा रस-साधना के चरम उत्कर्ष की प्राप्ति के मार्ग में सिद्ध-देह एक अत्यन्त आवश्यक उपकरण है। श्वेताश्वतर उपनिषद् में 'योगाग्निमय शरीर' की जो बात कही गयी है, वह सिद्ध-देह का ही एक प्रकार है। 'योगबीज', 'अमनस्क' आदि योग-सम्प्रदाय के ग्रन्थों में योग-देह का स्पष्ट और अस्पष्ट निर्देश देखने में आता है।

( २ )

प्रश्न हो सकता है कि देह प्राकृतिक गुणों से उद्भूत पञ्च-भूतों के द्वारा रचित है, वह सर्वदा परिणामशील और अनित्य है; आत्मा कूटस्थ, नित्य और अपरिणामी है—ऐसी अवस्था में देह का स्थैर्य किस प्रकार सिद्ध हो सकता है? आत्मा

स्थिर है और देह अस्थिर है—यही सनातन सत्य है। यह जान कर ही अनित्य के प्रति वैराग्य तथा नित्य-अनित्य का पारस्परिक विवेक प्राप्त करने के लिये अध्यात्म-पथ में अग्रसर होना पड़ता है। इस प्रश्न के उत्तर में बहुत कुछ कहने को रह गया है। परन्तु विस्तारपूर्वक उन सारी बातों की आलोचना कर गम्भीर देह-तत्त्व की मीमांसा सामयिक पत्र के कलेवर में सम्भव नहीं है; तथापि प्रसङ्गवश कुछ तत्त्वालोचना न करने से मुख्य सिद्धान्त स्पष्ट नहीं होगा, अतएव यहाँ दो-चार बातें कही जायँगी।

उपनिषदों में विभिन्न स्थानों में वर्णित है कि पुरुष षोडशकल है, अर्थात् देहावच्छिन्न आत्मा की सोलह कला या अवयव है। आगम-शास्त्र तथा तदनुयायी अनेकों ग्रन्थों में आत्मा की षोडश कला का उल्लेख मिलता है। इन सोलह कलाओं में से पन्द्रह कलाएँ धर्मशास्त्र में तथा ज्योतिषशास्त्र में तिथि-रूप में कालचक्र के अङ्ग के रूप में वर्णित हैं। षोडश-कलाविशिष्ट चन्द्र की पन्द्रह कलाएँ आविर्भाव-तिरोभाव-विशिष्ट तथा अनित्य हैं। ये मृत्युकला, काल की कला अथवा नश्वर कला के नाम से प्रसिद्ध हैं; परन्तु षोडशी कला कालचक्र की नाभिस्वरूपा है। यही बिन्दु-रूप अमृत-कला है—

"पुरुषे षोडशकलेऽस्मिन् तामाहुरमृतां कलाम्।"

अतएव देह-रूपी पुर के अधिष्ठाता पुरुष की पन्द्रह कलाएँ उसकी देह तथा सोलहवीं कला या अमृत-कला उसकी आत्मा है। जीव पितृयान-मार्ग से चल कर इन पन्द्रह कलाओं का ही परिचय प्राप्त करता है। देवयान-मार्ग से गये बिना सोलहवीं कला का पता नहीं लगता। पन्द्रहवीं कला और सोलहवीं कला के बीच जो सम्बन्ध है, वह मृत्यु-काल में छिन्न हो जाता है। वस्तुतः साधारण मनुष्य की षोडशी कला के जागने का अवसर ही नहीं आता। संसार में जब तक पञ्चदश कलात्मक शरीर में षोडशी कला की पूर्णता के द्वारा विधिपूर्वक अमृतक्षरण न होगा, जब तक पञ्चदश कला अपने नश्वर स्वभाव को त्याग कर अमरत्व-सम्पन्न नहीं हो सकती, तब तक शरीर को मृत्यु के अधीन रहना ही पड़ेगा। षोडशी कला मृत्यु के समय देह से वियुक्त होकर सूर्यमण्डल-भेद करके उसके ऊपर नित्य चन्द्रमण्डल में लौट जाती है, परन्तु वह अमृत-किरण देह के ऊपर नहीं गिरती।

श्रुति कहती है—'अपाम सोमममृता अभूम'। यह वेद-वाक्य सोमपान के फल-स्वरूप अमृतत्व की प्राप्ति का निदर्शन करता है। यह अमृतत्व देहसिद्धि-जनित अमरत्व है, यह आत्मा का स्वभावसिद्ध अमरत्व नहीं है, क्योंकि आत्मा के स्वाभाविक अमरत्व में सोमपान की कोई आवश्यकता नहीं होती। 'सोम' शब्द से सोमलता अथवा औषधीश चन्द्र अथवा विशुद्ध मन—चाहे जो भी ग्रहण किया जाय, मूल में कोई भेद नहीं होता, सोम-रस सर्वत्र एक ही वस्तु है। जो लोग हठयोग का आश्रय लेकर साधन-पथ पर चलते हैं, वे खेचरी मुद्रा को स्वाधीन करने के समय इस षोडशी कला-रूपी चन्द्रबिन्दु के अमृतस्राव के साथ थोड़ा-बहुत परिचित होते हैं। तालु-मूल के साथ इसका घनिष्ठ सम्बन्ध है, साधारण अवस्था में चित्त की एकाग्रता के अभाव में यह सोमधारा नित्य विगलित होकर

कालरूप अग्निकुण्ड में नाभि-स्थल में नियमित रूप से गिरती रहती है। एक लक्ष्य उन्मीलित हुए बिना, अर्थात् ज्ञान-चक्षु के खुले बिना यह अमृतपान नहीं किया जा सकता। इसी कारण निरन्तर अमृत-क्षरण के प्रभाव से चन्द्रकलामय शरीर में सर्वदा रस का शोषण होता है, काल-रूपी-अग्नि सर्वदा ही रस का शोषण करके देह में जरा आदि विकारों की तथा मृत्यु की उद्भावना करती रहती है। हठयोगी-गण बन्ध आदि प्रक्रिया के साथ वायु-निरोध के द्वारा तथा राजयोगी साक्षात् भाव से चित्त-निरोध के द्वारा पूर्ववर्णित बिन्दु क्षरण को रोकने में समर्थ होते हैं। मन्त्रयोगी मन्त्र के उद्‌बोधन के बाद जप-क्रिया अथवा अजपा-क्रिया द्वारा इसी एक उद्देश्य को पूर्ण करने की चेष्टा करते हैं। तान्त्रिक उपासक लोग जब भूत-शुद्ध करके उपासना के लिये विशुद्ध भूतमय अभिनव देह की सृष्टि करते हैं तब उनको भी यही एक उद्देश्य प्रेरणा प्रदान करता है। चन्द्रबीज (ठं) के बिना देह-रचना नहीं होती, यह एक अत्यन्त परिचित सत्य है। जो लोग रस-साधना में निष्णात हैं, वे भी इसी एक लक्ष्य के द्वारा प्रेरणा पाते हैं। रस अथवा पारद स्वरूपतः शिव-वीर्य है। परन्तु यह बहुत-से मलों के द्वारा आच्छन्न होने के कारण अपना कार्य सम्पादन करने में समर्थ नहीं होता। विभिन्न संस्कारों के द्वारा इन मलों को दूर करने पर विशुद्ध शिव-बिन्दु प्राप्त हो जाता है। इस बिन्दु से उत्पन्न देह भी बैन्दव देह है। वह नित्य निर्मल और जरादि विकारों से वर्जित होता है। वज्रयान और सहजयान के साधक लोग तथा वैष्णव सहजिया लोग प्रकारान्तर से इसी एक तत्त्व को अङ्गीकार करते हैं। वे जीव-बिन्दु को शुद्ध और अटल शिवबिन्दु मे परिणत करने के पक्षपाती हैं। मलिन बिन्दु जब तक कठोर ब्रह्मचर्य-साधना के फलस्वरूप विशुद्ध और स्थिर नहीं हो जाता तब तक उसके साथ प्रकृति का योग नीतिविरुद्ध है। इस बिन्दु के द्वारा रागमार्ग की साधना नहीं चलती। चण्डीदास की रागात्मिका कविता का रहस्य जो समझते हैं, वे इसे हृदयङ्गम कर सकते हैं। कहना न होगा कि बिन्दु ही वज्रयानियों का बोधि-चित्त है। इसको निर्मल और स्थिर किये बिना बुद्धत्व-प्राप्ति के मार्ग में अग्रसर नहीं हुआ जा सकता। शुद्ध बिन्दु प्रकृति के सङ्ग से लीलायित होकर जिस ऊर्ध्व गति का विकास करता है वही आदि-रस अथवा शृङ्गार-रस की साधना है। यही नित्यलीला में प्रवेश करने का द्वार है। बिन्दु के सिद्ध हुए बिना स्खलन तथा काल-ग्रास में पड़ना अवश्यम्भावी है। असिद्ध के लिये पूर्णत्व के पथ पर चलने की कोई सम्भावना नहीं रहती। सिद्ध-देह लाभ करना और कामजय करना एक ही बात है।

साधारण जीव-देह चाहे कितना ही पवित्र क्यों न हो, वह अपवित्र और अशुचि ही है। इसका एकमात्र कारण यही है कि काम ही जीवदेह-सृष्टि का मूल है। काम की अतीत अवस्था में गये बिना शुद्ध-देह-लाभ करना दुष्कर है। बहुत लोग समझते हैं कि काम को ध्वंस करना ही अध्यात्म-पथ का मुख्य उपदेश या उद्देश्य है। परन्तु वस्तुतः ऐसी बात नहीं है। काम का नाश करके पूर्णत्व के मार्ग में कौन चल सकता है? काम का नाश न करके उसे विशुद्ध प्रेम में परिणत करना होगा, तब यह प्रेम ही एक समय रस में परिणत होकर पूर्णत्व के द्वार का उद्‌घाटन करेगा। जो लोग महायान-

सम्प्रदाय के बौद्धों के साधन-रहस्य से अवगत हैं, वे इस प्रसङ्ग में 'आश्रय-परावृत्ति' की बात याद करेंगे। पूर्णता की अभिव्यक्ति के लिये देह और देह-स्थित प्रत्येक शक्ति की आवश्यकता है। इनमें जो मलिनता और जड़ता दीख पड़ती है, उनको दूर करने पर इन्हीं से परम-पथ का सङ्केत और साहाय्य प्राप्त हो सकता है। इसी कारण श्रीरूप-गोस्वामीपाद ने कहा है कि भगवान् को प्राप्त करना अत्यन्त कठिन है। सकाम साधक के लिये भगवत्प्राप्ति की आशा सुदूर समझनी चाहिये, क्योंकि वह भोगार्थी होता है। जहाँ भोग की आकाङ्क्षा है, वहाँ भगवान् नहीं रहते। इसी प्रकार उन्होंने यह भी कहा है कि निष्काम मुमुक्षु के लिये भी भगवत्प्राप्ति अति कठिन है, क्योंकि जिसे कोई आकाङ्क्षा ही नहीं है, जिसने शुद्ध वासना का भी त्याग कर दिया है, जिसे भगवान् के विरह की अनुभूति नहीं है, उसके लिए एकमात्र निर्वाण के सिवा अन्यत्र गति नहीं है। भगवत्प्राप्ति उसके लिये नहीं है। जो सकाम होकर भी निष्काम हैं, साथ ही निष्काम होकर भी सकाम हैं, अर्थात् जो काम को प्रेम में परिणत करने में समर्थ हैं, केवल उन्हीं के भाग्य में भगवद्-दर्शन बदा है—

'बिना प्रेम के ना मिलें कबहूँ श्रीनँदलाल'।



# परिशिष्ट

## कविराज-प्रतिभा में सङ्कलित लेखों के सन्दर्भ

| लेखों के शीर्षक | पत्रिकाओं के सन्दर्भ |
|---|---|
| धर्म का सनातन आदर्श | कल्याण, वर्ष ७ अङ्क ६, ७, १० |
| ईश्वर में विश्वास | कल्याण, वर्ष ७ अङ्क १ |
| भगवद्-विग्रह | कल्याण, वर्ष ६ अङ्क १ |
| भक्ति-रहस्य | कल्याण, वर्ष २४ अङ्क १ |
| लिङ्ग-रहस्य | कल्याण, वर्ष ८ अङ्क १ |
| मन्त्रविज्ञान की एक झलक | आनन्दवार्ता, खण्ड ३ अङ्क १ |
| राम-नाम की महिमा | कल्याण, वर्ष २३ अङ्क ११ |
| जीवन का लक्ष्य | आनन्दवार्ता, खण्ड ७ अङ्क ४ |
| मनुष्यत्व | कल्याण, वर्ष ३३, अङ्क १ |
| काशी में मृत्यु और मुक्ति | कल्याण, वर्ष ८ अङ्क १ |
| ब्रह्म, परमात्मा और भगवान् | आनन्दवार्ता, खण्ड ३ अङ्क ४ |
| मैं कौन हूँ | आनन्दवार्ता, खण्ड ५ अङ्क १ |
| देहतत्त्व और मुक्ति | कल्याण, वर्ष ११ अङ्क १ |
| मृत्युविज्ञान और परमपद | कल्याण, वर्ष १४ अङ्क १ |
| वर्णविज्ञान और आत्मा की विचित्र अवस्थाएँ | आनन्दवार्ता, खण्ड ३ अङ्क २, ३ |
| अद्वयतत्त्व के प्रकार-भेद | कल्याण, वर्ष २९ अङ्क ११, १२ |
| शून्यवाद और विज्ञानवाद | कल्याण, वर्ष ११ अङ्क १ |
| शङ्कर से पूर्व के आचार्य | कल्याण, वर्ष ११ अङ्क २ |
| प्राचीन अद्वैतवाद के साथ शङ्कर के अद्वैतवाद का सम्बन्ध | कल्याण, वर्ष ११, अङ्क १ |
| श्रीविद्यार्णव नामक ग्रन्थ के अनुसार शङ्कर-सम्प्रदाय का विवरण | कल्याण, वर्ष ११ अङ्क २ |
| आदि-गुरु दत्तात्रेय एवं उनके सम्प्रदाय का दार्शनिक मतवाद | कल्याण, वर्ष २४ अङ्क ९; आनन्दवार्ता, खण्ड २ अङ्क २, ४ एवं खण्ड ३ अङ्क १ |

| | |
|---|---|
| काश्मीरीय शैव दर्शन के सम्बन्ध में कुछ बातें | कल्याण, वर्ष ८ अङ्क १ |
| महाशक्ति का आह्लादनी स्वरूप | श्री परशुराम चतुर्वेदी अभिनन्दन ग्रन्थ के लिए लिखा गया अप्रकाशित लेख |
| योग का विषय परिचय | कल्याण, वर्ष १० अङ्क १ |
| योग तथा योगविभूति | कल्याण, वर्ष १० अङ्क २ |
| योग और परकाय-प्रवेश | कल्याण, वर्ष २३ अङ्क १२ |
| देहसिद्धि और पूर्णत्व का अभियान | कल्याण, वर्ष २४ अङ्क ८ |

